# सर्व देव सिद्धि साधना



न्यू स्टैण्डर्ड पब्लिकेशन्स
१८१३, चन्द्रावल रोड, दिल्ली-११० ००७

1. 3

# सर्व देव सिद्धि साधना

तन्त्र-शास्त्र वर्णित श्री गणेश, शिव, हनुमान, महामाया, महाकाली, भद्रकाली, गुह्यकाली, दुर्गा, लक्ष्मी, सरस्वती, बटुक भैरव आदि सभी प्रमुख देवी-देवता के पूजन सिद्धि साधन सम्बन्धी मन्त्र, यन्त्र, स्तोत्र, हव्य पूजा विधि के विस्तृत विवेचन का अद्वितीय संकलन

आचार्य श्री शिवनाथ राय

न्यू स्टेण्डर्ड पब्लिकेशन्स
1813, चन्द्रावल रोड, दिल्ली-110007

श्रीदेशानन्द मोहनानन्द आजाद

# दो शब्द

देवी-देवताओं के पूजन-साधन पर अनेकानेक धार्मिक ग्रन्थ तन्त्र शास्त्र भारत में विद्यमान हैं। किन्तु उन महान् ग्रन्थों व शास्त्र आदि को प्रत्येक साधक सरलता से समझने में असमर्थ है क्योंकि उनमें क्लिष्ट भाषा का प्रयोग हुआ है और विषय असीम गहराई में प्रस्तुत किया गया है। एक तो ये महान ग्रन्थ तन्त्र शास्त्र सरलता से उपलब्ध नहीं हैं। दूसरे यदि इनको उपलब्ध कर भी लिया जाय तो उनके अध्ययन मनन के लिए पर्याप्त समय निकालना होगा और उनको समझने के लिए आवश्यकता होगी कुशाग्र बुद्धिमत्ता की।

आज के व्यस्त जीवन में प्रत्येक साधकभक्त कम समय में सरल भाषा द्वारा इन पूजन-साधन विधियों को ग्रहण करना चाहता है। इसी उद्देश्य को समक्ष रखते हुए प्रस्तुत पुस्तक का निर्माण इस रूप में किया गया है। इसके सम्यक् अध्ययन से देवी-देवता साधन सम्बन्धी सभी जानकारी सामान्य पाठक भी सरलता से प्राप्त कर सकता है।

प्रस्तुत पुस्तक में विभिन्न तन्त्र शास्त्रों के आधार पर श्री गणेश, शिव, विष्णु, हनुमान, महामाया, महाकाली, भद्रकाली, गुह्यकाली, दुर्गा, कमलासना लक्ष्मी, सरस्वती, बटुकभैरव आदि अनेक देवी-देवताओं के साधन संबंधी मन्त्र, पूजा, यंत्र, ध्यान, पूजाप्रयोग, न्यास, कवच, स्तोत्र आदि का समावेश किया गया है। सरल हिन्दी भाषा में यह अपने प्रकार की संभवतः प्रथम पुस्तक है, जो देव-देवी के साधकों-भक्तों के लिए परम उपयोगी सिद्ध हो सकती है।

यहाँ जिस सामग्री को संकलित किया गया है उसका वर्णन 'महाइन्द्र-जाल' के किसी अन्य खण्ड में नहीं किया गया है।

पाठकों से हमारा अनुरोध है कि देवी-देवताओं के पूजन-साधन संबंधी जो भी मन्त्र इस पुस्तक में दिए गए हैं उनके सम्बन्ध में यह ध्यान रखें कि

उनको करते समय कोई भूल न हो। यदि च इस पुस्तक में साधनों की क्रियाओं का विस्तार पूर्वक वर्णन किया गया है फिर भी साधन से पूर्व इस विषय के जानकार किसी अनुभवी विद्वान् से परामर्श कर लें ताकि क्रिया में कोई कमी न रहे।

मुझे पूर्ण आशा है कि मेरा परिश्रम साधकों के लिए उपयोगी और लाभकारी सिद्ध होगा और सभी लोग इस पुस्तक को सस्नेह स्वीकार करेंगे।

नई दिल्ली
पहली मई, 1979

शिवनाथ राय

7. काली साधन



8. लक्ष्मी साधन

## 9. भैरव साधन



## 10. गायत्री साधन

गायत्री साधन
(तन्त्र-शास्त्र के अनुसार)



देवी-देवता सिद्धि

# 1

# साधना और सिद्धि

**स्वामी श्री शुद्धानंदजी भारती**

---

'साधना' किसे कहते हैं ?

'साधना' का अर्थ है प्रयत्न करना, उद्योग करना, लगना। साधना का अर्थ सिद्धि भी है। आत्मानुसंधान के मार्ग में, अपनी आत्मा को परमात्मा में लगाने पर 'पूर्णमदः पूर्णमिदं' की अनुभूति के पथ में हमारी जो कुछ भी आध्यात्मिक चेष्टाएं होती हैं उन सब का नाम 'साधना' है। नदी की धारा ऊंचे चढ़ती है, नीचे ढलती है, वन-पर्वत को लांघती हुई बढ़ती जाती है। क्यों, किसलिये ? इसलिये कि यह अन्त में अपने आपको समुद्र की गोद में सुला दे, लीन कर दे, मिटा दे। मनुष्य की आत्मा भी भाग्य के चढ़ाव-उतार, सुख-दुःख हर्ष-विषाद और ऐसे ही जीवन के विविध खट्टे-मीठे अनुभवों को पार करती हुई चित्त और आनन्द के एक अनन्त महासागर अपने आपको ढाल देने के लिए व्याकुल है, बेचैन है। नदी का लक्ष्य है समुद्र, मनुष्य का लक्ष्य है भगवान। भगवान के मार्ग में चलने के लिये जो भी अनुष्ठान किया जाता है, जो भी व्रत किया जाता है, वह सभी 'साधना' है और जो भी इस मार्ग में अवरोधक है, वह है अन्तराय, वह है साधना में विघ्न।

**साधना का श्रीगणेश कहां से और कैसे होता है ?**

मनुष्य मात्र अपने भीतर एक निगूढ़, एक अव्यक्त अभाव का अनुभव करता है। वह कुछ 'खोज' रहा है, चाह रहा है; परन्तु वह 'चाह' क्या है, उसे पता नहीं। वह 'किसी' को देखना चाहता है। परन्तु वह नहीं जानता कि वह 'कोई' कौन है ? और कैसा है ? संसार के इस बनने-मिटने वाले चित्रों से, क्षण-क्षण पर बदलने वाली वस्तुओं से, उसे स्थायी सुख, स्थायी शान्ति मिले

तो कैसे ? आज का विश्वासी मित्र कल घोर शत्रु हो जाता है, दगा दे जाता है। स्वजन परिजनों को देखकर आज घड़ी-दो-घड़ी के लिये एक हल्की-सी सुखानुभूति हुई, परन्तु कल ही उनका दुःख दर्द देख कर रोना पड़ता है। मनुष्य आज धन-सम्पत्ति जमा करता है, परन्तु कल ही उनके बन्धनों में बन्ध करके तड़पने लगता है, छटपटाने लगता है; उनके भार से पिसने लगता है। इन्द्रियों का सुख, क्षण भर के लिये उसे बहला तो जाता है, परन्तु फिर सदा के लिए असन्तोष और सन्ताप के अथाह सागर में छोड़ जाने के लिए। बुद्धि की दौड़-धूप और उछल कूद से जीवन की शंका मिटती नहीं। अपने ही मन के रचे हुए जेल में मनुष्य अपने आप कैदी है। वह प्रकाश के लिए तड़प रहा है, स्वतन्त्रता के लिए विलख रहा है। पिंजरे को तोड़कर, जेल की दीवारें लांघकर वह बाहर आना चाहता है परन्तु···परन्तु जुगनुओं से कहीं रात का अंधकार जाता है ? जगत् के सुखभोग से क्या अन्तर की प्यास मिटती है ? हीरे जवाहर भी इस अंधकार को छिन्न-भिन्न नहीं कर सकते, फिर बुद्धि के उच्चतम विकास और विलास से मन का संशय कैसे मिटे ? दुनिया भर में नाम और यश का विस्तार हो गया, परन्तु इससे, उसको कौन सा सन्तोष मिला ? कहीं भी तृप्ति मिली ? इन्द्रियों के सुख-भोग से क्षण-भर की जो तृप्ति हुई, उसके पीछे मन सदा के लिए, चिरकाल के लिए और क्षुब्ध हो उठा ! मन तो भावों का, बल खाते हुए भावों का एक सागर है और जीवन है उस क्षुब्ध जल में डगमगाती हुई एक नन्ही-सी नाव। इसके सामने है रहस्यों से भरा भविष्य, इसके पीछे-पीछे लगा आ रहा है भाग्य का मकर, किस्मत का घड़ियाल, सन्नाटा और तूफ़ान, धूप और वर्षा, ओले और कुहारा मार्ग में आते हैं और नाव की गति-विधि को छेड़ते रहते हैं। प्रकृति की शक्तियों के सामने हमारी बुद्धि कुछ काम नहीं देती। पग-पग पर वह हमें छकाती है, अब गया, तब गया ऐसा लगने लगता है। एकाएक वह देखता है कि उसकी किश्ती बुरी तरह से फिर गयी है सर्वनाशी तूफ़ान से; तब वह अपने आपको पाता है चारों ओर से असहाय, निराधार और निरवलम्ब। ऐसे ही समय उसके अन्तस्तल से एक पुकार उठती है, एक हूक निकलती है—हे प्रभो ! हे मेरे स्वामी ! मुझे बचाओ ! बचाओ !! मैं दीन-हीन हूँ, असहाय हूँ !!!

बुद्धिर्विकुण्ठिता नाथ समाप्ता मम युक्तयः ।
नान्यत्किञ्चिद्विजानामि त्वमेव शरणं मम ॥
त्वमेव माता च पिता त्वमेव
त्वमेव बन्धुश्च सखा त्वमेव ।
त्वमेव विद्या द्रविणं त्वमेव
त्वमेव सर्वं मम देवदेव ॥

हे नाथ ! मेरी मति कुण्ठित हो गयी है, मेरी सारी तर्क युक्तियां समाप्त हो गयी हैं, मैं तुम्हारे सिवा कुछ भी नहीं जानता; तुम ही मेरे एकमात्र शरण हो । तुम ही सच्चे पिता हो, तुम ही स्नेहमयी माता हो, तुम ही विपत्ति से बचाने वाले सच्चे बन्धु हो, तुम ही सच्चे मित्र हो; विद्या, धन और सर्वस्व, हे देवदेव ! मेरे सब कुछ तुम ही हो !

हे प्रभो ! हे अशरण शरण ! आज तुम्हारे सिवा मेरे लिए कोई सहारा नहीं है, कोई गति नहीं है; तुम ही मेरे सर्वस्व हो, जीवन के आधार हो, प्राणों के अवलम्ब हो; मुझे बचाओ ! मुझे बचाओ ! मुझे बचाओ ! तुम से प्रेम करना ही प्रेम है । तुम्हें जानना ही ज्ञान है । प्रभो ! दया कर अपने प्रेम का दान दो अपने प्यार से मुझे नहला दो, पवित्र कर दो; अपने ज्ञान का प्रकाश दो, जिससे मेरा अन्तर-बाहर ज्योतिर्मय हो जाये—शुभ्र ज्ञानमय हो जाये !

मनुष्य के हृदय से जब ऐसी करुण पुकार निकलती है, तब समझना चाहिये कि यथार्थ साधना का श्रीगणेश हुआ है ।

**साधना की आवश्यकता क्यों है ?**

हर बात में उपयोगिता ढूंढ़ने वाले यह पूछ सकते हैं कि आखिर साधना की आवश्यकता किसलिए है, उससे क्या लाभ है ? क्यों न मनुष्य खाये पिये, भोजन करे, धन संग्रह करे, बम बरसाये, दुनिया को जीतकर उनकी छाती पर अपना शासन स्थापित करे, हकूमत कायम करे ? और इस बात की आवश्यकता ही क्या है कि वह भगवान और साधना के विषय में सोचे विचारे, माथा पच्ची करे ? परन्तु यह भी कोई जीवन है ? यह तो अज्ञान-तिमिर में भटकना है ! यह जगत त्रिगुणमयी माया की अन्तिम क्रीड़ास्थली है । मनुष्य

आंख मिचौली खेल रहा है। उसकी आंखों पर अज्ञान की पट्टियां बंधी हैं। अंधकार के कारण वह दुख के गर्त में जा पड़ा है । कभी इसे छूता है कभी उसे। दुनिया भर की खाक छानता फिरता है। अटक से कटक तक, चीन से पेरू तक चक्कर लगाता फिरता है और सुख-दुख हर्ष विषाद के थपेड़े खाता-फिरता है। जहां जाता है, वहां धक्के खाता है, दुरदुराया जाता है। कहीं भी शान्ति नहीं, सुख नहीं, स्वतन्त्रता नहीं, सन्तोष नहीं । अपने ही आप अपनी इच्छाओं में आबद्ध है,। वासनाओं में जकड़ा हुआ है । अपनी इच्छाओं का गुलाम है। वह जितना भी सोचता विचारता है, जितना भी हाथ पैर मारता है, उतना ही वह दुखों की जंजीरों से अधिकाधिक जकड़ा जाता है, उलझता जाता है ।

इतने में ही अन्दर की घंटी बज उठती है और भगवान का नाम हृदय में गूंजने लगता है। शास्त्र एक स्तर पर कहते हैं — डंके की चोट कहते हैं। कि भगवान ही — एक मात्र श्रीभगवान ही विशुद्ध आनन्द हैं, वास्तविक ज्ञान हैं, परात्पर सत्य हैं। जीवन उन्मुक्त हो जाता है,. सत्य उतर आता है और हृदय के अन्तस्तल में आनन्द की तरंगें उठने लगती हैं। नाम का अनुसरण और भगवान के चरणों का स्मरण साधना की पहली सीढ़ी है। भगवान के परम पावन चरण युगल ही हमारे सच्चे आश्रय हैं, एकमात्र शरण्य हैं; और तमाम आधार व्यर्थ हैं। धोखे में डालने वाले हैं, भरमाने वाले हैं। भगवान की प्राप्ति ही सच्ची प्राप्ति है; उनके विना सारी प्राप्ति व्यर्थ है, महान् हानि है। भगवत्-चेतना के विना जीवन दारुण आत्म-हत्या भयानक आत्महनन है। आज की दुनिया में जहां विज्ञान के नवीन-नवीन अनुसन्धानों में मनुष्य का अहंकार इतरा उठा है, जहाँ सौभाग्य साम्राज्यवाद की दानवी ज्वाला से मानवता पीड़ित एवं क्षुब्ध है — सर्वत्र इसी आत्महनन का दौर-दौर है। पैशाचिकता नहीं तो और क्या है कि समुद्र के गर्भ में लोह चुम्बक तारों का जाल बिछा कर जहाजों को डुबो देते हैं और निरीह मानवों पर बम बरसाये जा रहे हैं? इस आधार से मनुष्य को ऊपर उठाना होगा, इस अहंकार से पल्ला छुड़ाना पड़ेगा और तभी यह अपने सत्य स्वरूप की, उस सनातन शाश्वत सत्य की उपलब्धि कर सकेगा, जिसके लिये उसके भीतर तड़फ है, व्याकुलता है, अभाव

का बोध है, दूसरे शब्दों में उसे साधना करनी होगी तब अपने सत्य स्वरूप का — जो स्वयं श्रीनारायण है — पता लगेगा। यह साधना जीवन के लिये आवश्यक है, अनिवार्य है। जीवन में अन्न, जल, वायु, प्रकाश की अपेक्षा भी इस साधना की आवश्यकता अधिक है।

## साधना के केन्द्र

मनुष्य वस्तुतः दिव्य भागवत प्राणी है। वह आत्मदृष्टि साक्षात् श्री भगवान ही है, मनुष्यता का तो उसने चोला धारण किया है। मनुष्य की तमाम पहेलियों का बस एक ही हल है और वह यही है कि मनुष्य अपने दिव्य भगवत्-स्वरूप की उपलब्धि करे। मनुष्य के भीतर भगवान पंच कोषों में छिपे हुए हैं। मनुष्य का भौतिक रूप आत्मा का परिच्छेद है, यही है अन्नमय कोष, उस के बाद है प्राणों का कोष अर्थात स्नायु जाल, जो शरीर धारण किये हुए है। इस स्नायुजाल में ही जीवन की धाराएं प्रवाहित होती रहती है। मन इन स्नायुओं का पोषण और संचालन करता है। शरीर, मन और प्राण मनुष्य के निम्न स्तर के केन्द्र हैं। मन के परे विज्ञान है। इस विज्ञान की दृष्टि में एक तत्त्व बहुत ही स्पष्ट एवं प्रांजल रूप में रह जाता है। विज्ञान के परे आनन्द-मय कोष है और इसमें प्रवेश करने पर मनुष्य आत्मानन्द के हृदय में प्रवेश कर जाता है। आत्मा इन पांचों कोषों से परे है और हमारे हृदय कमल में जगमगा रहा है। साधना की तीव्रता के द्वारा जब दिव्य चेतना का स्फुरण और जागरण होता है, तब इन पर पञ्चकोषों की प्रक्रिया समझ में आती है। दृष्टि के सभी अंगों में भगवान के दिव्य संस्पर्श की अनुभूति होनी चाहिए इसके लिये आवश्यकता इस बात की है कि हमारे समग्र अंग सक्रिय साधना में लगें। साधना कोई भी क्यों न हो, यह आवश्यक है कि वह हमारी मनोदृष्टि को उद्बोधित करे और हृदय को स्पर्श करे। हमारे शरीर के अन्दर हृदय और बुद्धि में भगवान का निवास होता है। मन-बुद्धि साधना में स्थिर हो जाये और हृदय उसके आनन्द रस का निरन्तर आस्वादन करता रहे—यही तो साधना की सफलता के लक्षण हैं। मन-बुद्धि और हृदय के केन्द्रों को जो साधना स्पर्श नहीं करती, वह साधना अधूरी समझी जायेगी। अच्छा, इसके सम्बन्ध में फिर आगे विचार किया जायेगा।

## साधना के सिद्धान्त

साधारणतः हमारी चेतना बहिर्मुखी होती है। बाहर के विषयों में यह मनमानी बेलगाम दौड़ लगाती है, खूब उछल-कूद मचाती है और उस प्रत्येक उछल-कूद में हमारी शान्ति और शक्ति का क्षरण होता रहता है और मन चंचल और क्षुब्ध होता रहता है। मन पर अच्छी तरह लगाम कसकर और इस प्रकार समग्र बिखरी हुई चेतना को अपने अन्दर समेट कर उसे हृदय में डुबो देना ही साधना का गुह्य तत्त्व है। जिस प्रकार परजीवा समुद्र में गोते लगाकर रत्न ढूंढ़ निकालता है, उसी प्रकार साधक को अपने हृदय में डूबना होगा। हमारे सभी अंग, हमारे अस्तित्व का एक-एक कण भगवत प्राप्ति की सजग अभीप्सा में पुलकित हो उठें, हमारे भीतर दिव्य पवित्रता भर जाए -- इसके लिए अन्दर दृढ़ निश्चय चाहिए, अटल निष्ठा चाहिए। और चाहिए साधना के प्रति अटूट अनुराग। "अन्तर्मुख होओ, भीतर की ओर लौटो"— समस्त साधनों का एक मात्र यही सूत्र है।

## साधना का मूल आधार

हृदय में स्थित नारायण का साक्षात्कार करने के लिएं तथा समस्त जगत में उनका सम्पर्श अनुभव करने के लिए अनेक प्रकार की साधनाएं हैं। उनमें कोई भी साधना लगन और उत्साह के साथ की जाए तो साधक अपने लक्ष्य को प्राप्तकर लेगा क्योंकि हमारी अन्तरात्मा ही हमें यन्त्र बनाकर कार्य करती है। मन, वचन और कर्म की पवित्रता, सत्य, अहिंसा, ब्रह्मचर्य, सात्त्विक एवं युक्त आहार-विहार, सत्संग, एकान्त-सेवन, आंख, कान, जिह्वा, और उपस्थेन्द्रिय का पूर्ण संयम, भगवान में पूर्ण विश्वास, नाम-स्मरण, नम्रता, निरपेक्षता, सदा ग्रंथसेवन, साधु-सेवन, श्री गुरु की आज्ञा का पालन—यह ही हैं साधना के मूल आधार और कोई भी साधक, चाहे जिस शैली की उसकी साधना हो, इन तत्त्वों की अवहेलना नहीं कर सकता।

## गुरु

योग्य गुरु के संरक्षण में साधना करना सर्वथा सुरक्षित एवं निरापद है। परन्तु सच्चे गुरु के लिए सच्ची खोज होनी चाहिए। गुरु के जीवन में जितनी अधिक दिव्यता होगी, उसके मुखमण्डल पर चिच्छक्ति का जितना अधिक विकास

होगा, उसकी करुणा भरी, कृपा भरी दृष्टि में जितनी भी दिव्य आध्यात्मिक ज्योति निकलती रहेगी, उसके शान्त, स्थिर, निर्मल, अहंकार-शून्य, सरल, निश्छल, निर्मान, निर्मोह आचरण में, उसकी शीतल स्निग्ध वाणी में जो सहज ही संशय का उच्छेदन करती है, आनन्द और प्रकाश की वर्षा करती है, जितना अधिक प्रभाव होगा, साधक का उतना ही शीघ्र कल्याण होगा। सच्चा गुरु कभी भी अपने को अवतार घोषित नहीं करता, न अपने को सर्वशक्तिमान ही बतलाता है। इस प्रकार के अहंकार का उसमें लेश भी नहीं होता। प्रकाशन और प्रचार की अपेक्षा मौन और एकान्त से उसका विशेष प्रेम होता है। वह यह कहता भी नहीं कि मैं गुरु हूं। सच्चा गुरु एक बार के दृष्टि-निक्षेपमात्र से, एक बार के स्पर्श से, एक बार के संकल्प से अपने योग्य शिष्य में शक्तिपात कर सकता है। मीलों दूर से अपने शिष्य की काया पलट सकता है, क्योंकि परमाणुओं की गति में जो संवेग है, उससे भी अधिक तीव्र संवेग उसके विचारों में, उसके संकल्प में होता है। बड़ा ही भाग्यशाली है वह साधक जिसे ऐसा गुरु प्राप्त हो गया है। ऐसे योग्य गुरु हैं बहुत ही दुर्लभ। भगवान की कृपा से ही वह इस धराधाम पर आते हैं। इस संसार में आजकल ऐसे गुरु बहुत ही थोड़े हैं।

## कुछ साधनाएँ

साधना के जिन आवश्यक तत्त्वों का उल्लेख ऊपर किया जा चुका है, यदि उनका विकास किसी साधक में हो रहा है यह आत्मज्ञान की निम्नलिखित साधनाओं में से किसी एक का; जिसका निर्देश उसके गुरु देव करें अथवा जिस का अनुमोदन उसकी अन्तरात्मा करे, आधार ले सकता है।

(1) भगवद्गीता, रामायण, भागवत, सूतसंहिता, विवेकचूडामणि आदि आदि धर्म ग्रन्थों का अनुशीलन एवं मनन।

(2) राम, कृष्ण, शिव, शक्ति, अल्लाह, जेहोवा या भगवान के अन्य किसी भी प्रिय नाम का प्रतिदिन कम-से-कम दस हज़ार जप।

(3) भजन गाना, भगवत्प्रेम में नाचना, और खूब प्रेम से भगवद्नाम का ज़ोर-ज़ोर से उच्चारण और भगवत् कृपा का आवाहन। हृदय द्वार को खोलने तथा हृदय ग्रन्थियों को काटने के लिए यह सर्वोत्तम साधन है।

(4) सत्संग, साधु-सेवा और संत-महात्माओं को भगवान का रूप समझ कर उनका सम्मान करना।

(5) हमारे धर्म शास्त्र द्वारा अनुमोदित नित्य नैमित्तिक कर्मानुष्ठान-संध्योपासन, ब्रह्मयज्ञ, बलिवैश्वदेव आदि पवित्र कर्मों का विधिवत् पालन करना। इन कर्मों में महान् आध्यात्मिक रहस्य भरा पड़ा है।

(6) भगवत्पूर्ण बुद्धि से ही कर्म करना और उन समस्त कर्मों से जो अहंकार उत्पन्न करते हैं, सर्वथा अलग रहना।

(7) भगवान की मूर्ति की उपासना और अर्चा। यह भाव दृढ़ रहे कि मूर्ति में साक्षात् भगवान का निवास है। यह धातु की नहीं है, अपितु स्वयं श्रीभगवान का दिव्य मंगलमय विग्रह है। मूर्तिपूजा के आलोचक इस बात को भूल जाते हैं और इसलिए मूर्तिपूजा के तत्व से अनभिज्ञ रह जाते हैं।

(8) नियमपूर्वक किसी मन्दिर में जाना, उसे धोना, पोंछना, साफ करना, बत्ती जलाना, धूप दिखाना आदि कैङ्कर्य करना।

(9) तीर्थ-सेवन, गङ्गा, यमुना, सरयू आदि पवित्र नदियों में स्नान करना। यदि सच्चाई के साथ निष्ठा पूर्वक यह कार्य किये जायें तो अवश्य ही इसके द्वारा चित्त शुद्धि होती है और भक्ति की लता लहरा उठती है।

(10) दान करना — दीन दुखियों, अपाहिजों को अन्न देना, पशु-पक्षियों को अपनी सन्तान समझ कर उनको दाना-पानी पहुँचाना, गो-सेवा करना, पूजा के लिए बाग बगीचे और फुलवारियाँ लगाना, ब्रह्मचारियों को अन्न वस्त्र देना, साधु संन्यासियों की आवश्यकताओं को पूर्ण करना, सद्ज्ञान का प्रचार और प्रसार, गरीबों के लिए, रोगियों के अस्पताल खुलवाना गरीबों और मजदूरों के लिए काम-काज की व्यवस्था करना, और उनकी जीविका की व्यवस्था बैठाना, उदारता पूर्वक दान देना, मानव-मात्र को श्री नारायण का विग्रह समझकर निष्काम भाव से उनकी सेवा शुश्रूषा करना अन्तःकरण की शुद्धि के लिए यह कार्य नितान्त अनिवार्य हैं।

(11) गुरुसेवा — गुरु के चरणों में अपने आपको अर्पित कर देना, उन्हें साक्षात् श्री भगवान समझना, और धैर्य तथा उत्साह के साथ उनके

निर्देशित पथ का, उनकी आज्ञाओं का श्रद्धापूर्वक पालन एवं अनुसरण करना, कभी उनकी भगवत्ता में संशय न करना।

(12) हठयोग की कुछ क्रियाएं — आसन, बन्ध, मुद्रा-प्राणायाम, कुम्भक, धौति, नौलि, त्राटक आदि का अभ्यास किसी योग्य अनुभव गुरु के अनुशासन एवं तत्त्वावधान में करना। हठयोग के आसनों का अभ्यास एक मात्र नाड़ी शुद्धि और प्राण शुद्धि के लिए किया जाता है। इससे तुरन्त लाभ यह होता है कि इसके द्वारा साधक का चित्त स्थिर होता है और ध्यान जमता है और शारीरिक क्षोभ अथवा विक्षेप नहीं होने पाता। चमत्कार के लिए आसनों का जो प्रदर्शन किया जाता है, उससे कुछ भी होता हवाता नहीं। पैसों के लिए तो राह में भिखमंगे भी आसन करते देखे जाते हैं। मन के साथ स्नायुओं का सीधा सम्बन्ध है। योग के आसनों द्वारा प्राणप्रवाह पर बहुत ही सुन्दर ढंग से नियन्त्रण किया जा सकता है, मन के वेगों पर लगाम कसा जा सकता है और इस कारण आसनों के द्वारा मन और प्राण स्वस्थ होते हैं और शरीर भी पुष्ट होता है, संगठित होता है। हठ योग का यही लक्ष्य है (इस पुस्तक के प्रकाशकों से मेरी जगत् प्रसिद्ध रचना 'योगासन' जरूर मंगाकर देखिए)

(13) राजयोग—राजयोग में आठ सीढ़ियाँ हैं—यम, नियम, आसन और प्राणायाम के सम्बन्ध में ऊपर उल्लेख हो चुका है। प्रत्याहार, धारणा, ध्यान और समाधि के विषय में, बहुत संक्षेप में यहाँ चर्चा की जा रही है। पहले चार तो बाह्य साधना के अंग हैं और पिछले चार आन्तरिक साधना के। पिछले चार द्वारा मनुष्य भगवान के बहुत निकट पहुँच जाता है। ध्यान ही आभ्यन्तर साधना का प्राण है। ध्यान का सरल अर्थ यही है कि समस्त बाह्य वृत्तियों को अन्तर्मुख करके हृदयात्मा अथवा हृत्पुण्डरीक स्थित आत्मपुरुष में लीन कर देना। ध्यान में सबसे पहले चित्त की वृत्तियों को एकाग्र करना पड़ता है। इष्ट देवता की मूर्ति या चित्र पर दृष्टि को टिकाने से सहज ही ध्यान जमता है, चित्त एकाग्र होता है। अथवा किसी पुण्य नक्षत्र, सूर्य, प्रकाश मन्त्र, श्वासोच्छ्वास अथवा हृदय की धड़कन पर दृष्टि स्थिर करने से सहज ही ध्यान लगने लगता है। तारे और पुष्प को अपने परम प्रियतम प्रभु की मृदुल मुस्कान समझना चाहिए, हृदय को उसका मन्दिर मानना चाहिए। वस्तुओं

के रहस्यमय आन्तरिक स्वरूप को ही ग्रहण करना चाहिए। ध्यान जब हृदय में किया जाता है तब बाह्य के किसी उपकरण या सहायता की आवश्यकता नहीं रह जाती क्योंकि हृदयस्थ चैत्य पुरुष का दिव्य भाव-प्रवाह हमारी समस्त सत्ता को आत्मसात कर लेता है और इस कारण हमारी उपासना भी दिव्य हो जाती है। हृदय देश में स्थित भगवान नारायण का ध्यान लगातार छः महीने करने पर हमारी अन्तश्चेतना जाग उठती है और उसके अनन्तर तो साधक को केवल इस बात का ध्यान रखना पड़ता है कि उसकी अन्तर्गुफा में जो दिव्य ज्वाल-माल जगमगा रहा है उस पर उसकी दृष्टि स्थिर रहे। फिर और कुछ करना धरना नहीं पड़ता, साधना तो स्वयं चलती जाती है, होती रहती है। इससे होगा यह कि धीरे-धीरे जब समग्र चेतना जाग उठेगी तो मन बुद्धि का आत्मा में विलयन हो जायेगा और समाधि का आनन्द प्राप्त होने लगेगा।

(14) भक्ति-योग-- अपने इष्टदेव के चरणों में आत्मसमर्पण ही सर्व श्रेष्ठ साधन है। इससे स्वय ही साधक की आवश्यक बातें आ जाती हैं। भक्ति की साधना अत्यन्त सुगम है और इसमें किसी प्रकार की विघ्न बाधा या अन्तराय का प्रायः भय नहीं है। भगवान के चरणों में भक्ति करके, संसार में आज तक किसी को धोखा हुआ नहीं, हो नहीं सकता। गृहस्थोंके लिए जिनकी संख्या संसार में 99% (सौ में निन्यानवें) है, यह सर्वोत्तम साधन है। भक्ति के मुख्यतः दो भेद हैं—सगुणभक्ति और निर्गुणभक्ति। इनमें सगुण भक्ति अधिक सुगम है और इसका पालन सभी कर सकते हैं। प्रेम कई प्रकार से व्यक्त होता है। प्रेमी भक्त अपने आपको अनेक प्रकार से प्रकट करता है। भगवान से वह कई प्रकार सम्बन्ध जोड़ लेता है -- दास्यभाव, सख्यभाव, वात्सल्यभाव, कई सम्बन्धों को लेकर वह भगवान से जुड़ जाता है। इनमें से किसी भी भाव से की हुई भक्ति द्वारा भगवत्कृपा प्राप्त होती ही है।

(15) ज्ञान-साधन - समाधि के लिये ज्ञान-साधन बहुत ही उत्तम साधन है। विवेक, वैराग्य, आत्मविचार, अन्तर्दर्शन — यह है प्रक्रिया ज्ञान-साधन की। दृश्य जगत के विषयों के प्रति — जो उत्तम दीखते हैं, किन्तु तुच्छ और क्षणभङ्गुर हैं, ज्ञानी अपनी दृष्टि मून्द लेता है, अपनी इन्द्रियों को हटा लेता है, खींच लेता है। मैं यह भी नहीं हूँ। मैं यह भी नहीं हूँ — 'नाहम्'

'नाहम्' से यह शुरू करता है। फिर सहज ही प्रश्न उठता है — फिर मैं क्या हूँ, मैं क्या हूँ — 'कोऽहम्' 'कोऽहम्'।

अन्त में शुद्ध सच्चिदानन्द स्वरूप में अपने आपको स्थित पाकर वह कह उठता है — 'मैं यह हूँ' 'मैं यह हूँ' 'सोऽहम्' 'सोऽहम्' ! ज्ञानी इस बात को जानता है कि वह आत्मा है, स्वयं ब्रह्म है। अहर्निश, सोते जागते उठते बैठते इसी जागृत चेतना में रहता है और अपने मन, चित्त तथा प्राण को उस एक शाश्वत सत्य में लय किये रहता है। उसी एक का ही वह अपने अन्दर हृदय में दर्शन करता है और आँखे खोलकर भी बाहर के संसार में भी वह उसी का दर्शन करता है। उसके सिवा उसके लिये और कुछ रह नहीं जाता। वह सर्वत्र और सब वस्तुओं में उसी एक अद्वितीय को ही और उस 'अद्वितीय' में सब वस्तुओं और सब रूपों को देखता है। इसी को कहते हैं अनेक में एक का दर्शन। ऐसे ही आत्मदर्शी सन्त का गुणगान गीता और उपनिषद् गाते हैं।

(16) तन्त्र — योगी लोग जागृत कुण्डलिनी की उपासना शक्ति रूप में करते हैं। चक्र वेध की क्रिया के द्वारा यह कुण्डलिनी के छः चक्रों को भेदता हुआ सहस्रार में ले जाता है और वहाँ महाकुण्डलिनी का 'पुरुष' से मिलन होता है। इस मिलन से ओंकार की ध्वनि स्पष्ट सुनने में आती है और ब्रह्मानन्द में प्रकाश जगमगाने लगता है और कई वर्ष की साधना से हमारा पूर्ण अस्तित्व मन, प्राण, शरीर सब-का सब दिव्य हो जाता है। नस-नस में, कण कण में चिच्छक्ति का दिव्य विलास होने लगता है और आनन्द की पुलक से रोम रोम सिहर उठता है। परन्तु यह बात स्मरण रखने की है कि तन्त्र की साधना से कुण्डलिनी जागरण द्वारा जो कुछ आनन्दानुभूति होती है, ज्ञान की सहज समाधि या भक्त के अशेष आत्मस्मरण में उससे किञ्चिदंश में भी कम आनन्दानुभूति नहीं होती। तन्त्र का मार्ग संकटापन्न है और किसी अनुभवी योग्य सिद्ध गुरु की देख रेख में रहकर ही इस मार्ग में प्रवृत्त होना चाहिये। गुरु ऐसा हो जो शिष्य में शक्तिपात कर सके। केवल प्रपञ्च-सार, षट्चक्रभेदन, कुलार्णव या महार्णव तन्त्र पढ़ लेने से तन्त्र का ज्ञान नहीं हो सकता। और इन्हें पढ़कर पञ्चमकार की उपासना में प्रवृत्त हाल तो अपने को एकदम

खतरे में डालना है। बहुत से साधक इस मार्ग पर चलकर खतरा उठा चुके हैं, धोखा खा चुके हैं। इस पथ में पूर्ण सावधानी न रही तो अवांछनीय परिणाम होना स्वाभाविक है। जान लेना चाहिये कि भक्ति-साधना और शक्ति-साधना दोनों ही समानरूप से प्रभावशाली हैं।

## पुकारो, भगवान को पुकारो

बचपन में मैं सहज ही भक्ति मार्ग में लगा। मेरे दादा एक सच्चे संन्यासी थे। पैदल दो बार, मद्रास से हिमालय तक की यात्रा उन्होंने की थी और अपने अन्तिम दिनों में एक धर्मशाला में रहा करते थे। मेरी अवस्था उस समय छः सात साल की थी। मैं बराबर उनकी सेवा-परिचर्या में लगा रहता था और मेरे लिए तो वह भगवान ही थे। उनके पास बैठ कर ही मैंने हठयोग के तमाम आसन सीखे, प्राणायाम की क्रिया सीखी—और यह सब हुआ खेल तमाशे में। उनकी सेवा में मुझे इतना रस मिलता कि पढ़ना लिखना सब ताक पर रख दिया और मेरा दिल दिमाग दुनिया की किसी भी बात में रमता नहीं था। घर वाले मुझे बुरी तरह फटकारते, परन्तु मैं अपनी सारी बातें चुपचाप अपने दादा से—जिन्हें मैं साक्षात् भगवान् नारायण समझता था—कह दिया करता था।

मैं — "स्वामी जी, मेरे पिताजी मुझे पीटते हैं ... "

मैं—"स्वामी जी, मेरी माँ मुझे बुरी तरह से फटकारती हैं।

वह — "एक ऐसा भी पिता है जो अपने बच्चों को कभी नहीं पीटता ; उसे खोजो।"

वह — " एक ऐसी मां है जो तुम्हें कभी फटकारेगी नहीं, वह तुम्हें केवल प्यार-ही-प्यार करेगी, उसे ढूंढो।"

× × ×

मैं — स्वामी जी : मेरे मास्टर बेतों से मेरी खबर लेते हैं "

वह — " एक ऐसा भी मास्टर है जो तुम्हें कभी भी बेंत नहीं लगायेगा न तुम्हें छेड़ेगा ही। वह तुम्हें ऐसी बातें सिखलायेगा जिन्हें तुम्हारे दुनिया के मास्टर सौ जन्म में भी नहीं सिखला सकेंगे। "

मैं— " मुझे किताबों में कुछ मजा नहीं मिलता।"

वह—( मेरे हृदय को थपथपा कर ) " असली किताब तो यहाँ है, इसे खोलकर देखो, पढ़ो। फिर आप- ही आप तुम्हें सारा ज्ञान हासिल हो जायेगा।

मेरे अन्तर की दिन प्रतिदिन उनके उत्तरों से गाँठें खुलती गईं और अपने आप ही मैं आत्मविचार में लग गया। मैंने मन में यह दृढ़ निश्चय कर लिया कि उस 'परमपिता' के दर्शन करने ही हैं और उसका ज्ञान प्राप्त करना ही है, अवश्यमेव करना है। एक दिन वह बहुत ढंग से यह समझा रहे थे कि जो कुछ है सब-का-सब भगवान ही है, एकमात्र भगवान है, भगवान सर्वत्र है और सब कुछ है। इस पर मैंने उनसे पूछा — " स्वामी जी ! क्या मैं उनके दर्शन कर सकता हूं ?

" हाँ : हाँ : " उन्होंने स्नेह के साथ कहा।

" कैसे ? " मैंने आतुरता से पूछा।

"पुकारो, उन्हें पुकारो, " उन्होंने समझाते हुए कहा—

कैसे पुकारूँ स्वामी जी ?

"अरे भाई ; उन्हें पुकारने में क्या दिक्कत है ? वे सर्वव्यापक हैं, शुद्ध हैं, पवित्र हैं, सर्वशक्तिमान् हैं। चाहे जिस नाम से पुकारो वे सुनते हैं, अवश्य सुनते हैं। इन्हें शुद्ध ब्रह्म कहो या उन्हें सर्वशक्तिमान्, सर्वसमर्थ कहो उन्हें पुकारो या उनकी शक्ति को पुकारो। अच्छा सुनो, मैं तुम्हें एक मन्त्र सुनाता हूं, तुम उसे जपा करो और तुम उसके दिव्य चमत्कार को देखोगे। वह मन्त्र है " ओं शुद्धशक्ति; " इससे तुम्हारे सारे मनोरथ सिद्ध हो जायेंगे।

इस मन्त्र के साथ मेरे हृदय का एक विचित्र अकथनीय आकर्षण हो गया। उसके लिए हृदय में चाह उत्पन्न हो आई और रात दिन मैं बराबर उसका जाप करता रहा। यह मन्त्र मेरे हृदय की धड़कन के साथ मिल गया। मैं अपने हृदय की धड़कन में स्पष्ट सुनता था उस मन्त्र की ध्वनि; मुझे यह दिव्य मन्त्र प्रदान कर वह महात्मा इस संसार से चल बसे। इसके बाद मैं अनेक सन्त महात्माओं के संसार में आया और अनेक प्रकार की साधनाएं की। परन्तु अन्ततः मेरे लिये तो उस परम शुद्ध शक्ति के चरणों में पूर्ण आत्मसमर्पण का ही एकमात्र आधार हो गया है और इसी से मेरे जीवन में एक अद्भुत आनन्द है, जिसका मैं निरन्तर मान किया करता हूं। भक्ति की ज्वाला मेरे हृदय में अहर्निश प्रज्वलित रहती है। शुद्ध और शक्ति का वही सम्बन्ध है, जो सूर्य और उसकी किरणों का है।

## महासाधन

सम्पूर्ण, निःशेष आत्मसमर्पण को ही मैं 'महासाधन' कहता हूँ। साधकों की प्राणदायिनी माता गीता का यह सर्वस्व है। लोग समझते हैं कि समर्पण एक बहुत आसान चीज है, परन्तु यह आसान नहीं है। समर्पण से सारा कार्य, सारी साधना, समग्र मनोरथ सफल हो जाते हैं। इसमें कोई भी संदेह नहीं। मुझे तो एकमात्र समर्पण से ही पूर्ण शान्ति, की पूर्ण आनन्द की अनुभूति हुई है। हठयोग और राजयोग की अपेक्षा समर्पण का मार्ग अधिक कठिन है। समर्पण में कर्म, भक्ति और ज्ञान का पूर्ण समन्वय है। हाँ, यह बात अवश्य है कि हमारा समर्पण पूर्णतः प्रीति पूर्वक होना चाहिये। नम्रता, आज्ञा-पालन, प्रभु की सेवा और भगवद्भाव से जगत के जीवों की यथाशक्ति सेवा सहायता करना — यह तो है शरीर का समर्पण। प्राणों का स्तर इतना सुदृढ़ होना चाहिये कि वह साधना के भार को सम्भाल सके, अहंकार को भगा सके; इच्छा, मोह, वासना, आसक्ति, ईर्ष्या, राग-द्वेष, लोभ, लालसा, मद मत्सर से साधक को अछूता रख सके। यह पूर्णतः नरम, कोमल, चिकना, मसृण और संवेदनशील होना चाहिये — जिसमें यह भगवत्कृपा के संस्पर्श और प्रभाव को बराबर अनुमान करता रहे। किसी भी व्यक्तिगत वासना, किसी भी अहंकार पूर्ण माँग या पूर्ति के द्वारा समर्पण को कलंकित नहीं करना चाहिये। चित्त सर्वथा शुद्ध और निर्मल हो, स्थिर हो, दृढ़ हो और हमारी समस्त इच्छाएं पुञ्जीभूत होकर भगवान को पुकार सकें, भगवान को ही प्राप्त करने के लिए तड़फ उठें! अहंकार को तो एकदम मिटा देना होगा। निःशेष कर देना पड़ेगा। साधक को इस बात का दृढ़ विश्वास होना चाहिये कि मनुष्य भगवान के हाथ यन्त्रमात्र है, भगवान उससे जो कुछ कराना चाहते हैं वही उसे करना पड़ता है। उसे यह अनुभव करना चाहिये कि स्वयं भगवान ही उसके प्राणों के प्राण हैं, जीवन के जीवन हैं, मस्तिष्क में बैठकर भगवान ही विचार करते हैं और हृदय में बैठकर वही आनन्द की तृप्ति करते हैं।

साधना के दो घोर शत्रु हैं अहंकार और ममकार, मैं और मेरा। इनके नाम मात्र से भी साधना के क्षेत्र से सब कुछ चौपट हो जाता है। बुद्धि के द्वारा आत्मा को अनात्मा से पृथक् करके भगवान के पथ में आगे बढ़ना चाहिये

मन इन्द्रियों पर पूरी चौकसी रखे। इन्द्रियाँ कभी-कभी मदमाते उद्दाम घोड़ों की तरह खाई-खंदक में फेंक गिराती हैं और मनुष्य विषय-वासनाओं के जंगल में भटकता फिरता है। मनुष्य अज्ञान के हाथ की कठपुतली हो जाता है। मन तो विषयों का स्फुरण स्थान है। मन हृदय में डूब जाये और हृदय में भगवान की ज्योति सदैव जगमगाती रहे—फिर चाहिए क्या? हृदय को इस बात का पूरा-पूरा विश्वास हो जाना चाहिए कि अधोगामी विषयों में कुछ भी नहीं है और प्रेम करने योग्य कोई वस्तु है तो वह है परम प्रियतम प्राणधन हरि। जब दिव्य प्रेम हृदय को स्पर्श करता है तो मार्ग अपने-ही आप सुगम हो जाता है और सारी कठिनाइयां आप-ही-आप हल हो जाती हैं। तब तो ऐसा होता है कि हमारा परम प्रियतम हमें अपनी भुजाओं में बांध कर अपने साथ लिए फिरता है। जब मन, बुद्धि, प्राण भगवान में डूब जायें, जब हृदय में उसी एक 'दिलबर' के लिए उसी एक 'महबूब' के लिए तड़फ रह जाये — बस, प्यार-भरी तड़फ और तड़पता हुआ प्यार रह जाये जब जगत् के भोग विलासों से चित्त आप-ही आप फिर जाये। जब साधक यह समझे, यह अनुभव करे कि शरीर जाये तो जाये, परन्तु भगवान के जाये बिना नहीं रह सकूंगा, जब उसे जीवन की अपेक्षा भी प्रभु प्रिय लगें तब उसे समझना चाहिए कि भगवदीय चेतना का उसमें अवतरण एवं स्फुरण हुआ है। तभी उस पर भगवान की दया उतरती है, दिव्य प्रकाश उस पर अपने आप बरसने लगता है। तभी उस के भीतर भागवती इच्छा अपना कार्य करने लगती है। साधक तब यह समझता है कि वह भगवान के हाथ का एक यन्त्रमात्र है और भगवान को जो इच्छा होती है वही उसके द्वारा कराता है। अन्यथा कुछ हो ही नहीं सकता। वह यह अनुभव करता है कि उसके फुफ्फुस में भगवान ही सांस लेते हैं, भगवान ही उस के हृदय में बैठे प्यार करते हैं, उसकी बुद्धि में बैठे विचार करते हैं और उसकी आत्मा में रहकर आनन्द का आस्वादन करते हैं। यह है समर्पण की पराकाष्ठा। इसके द्वारा मनुष्य स्वतः निश्चिन्त निर्द्वन्द्व और निर्लेप रहता है और उसके द्वारा भागवती शक्ति अपना कार्य करने लगती है। साधक अपने हृदय में भगवान के साथ नित्य युक्त रहता है। साधक भगवान को नहीं छोड़ता, भगवान साधक को नहीं छोड़ते। साधक का निवास होता है भगवान में,

भगवान का निवास होता है साधक में। इस प्रकार के समर्पण की प्रक्रिया हमारे प्राचीन ऋषियों-मुनियों ने बतलायी है और यही है इस युग के लिए परम साधन।

## सिद्ध पुरुष

सिद्ध पुरुष यह जानता है कि भगवान ही उसकी आत्मा हैं। वह डंके की चोट से कह सकता है कि मैं आत्मा हूं, मैं ब्रह्म हूं। परन्तु सिद्ध पुरुष इस कारण किसी ऐसे भ्रम या अहंकार में नही पड़ेगा कि वह सोचने लगे कि वह सर्वशक्तिमान है, सर्वव्यापक है और स्वयं भगवान है या उसका प्रतिनिधि है। समाधि-साधकों को तो इस दिशा में बहुत ही सतर्क रहने की आवश्यकता है। नाम मात्र का अहंकार भी उसे ले डूबेगा। मनुष्य तो सीमाओं से आबद्ध हैं। वह ईश्वर का अंश अवश्य ही है, परन्तु ईश्वर नहीं है। अंश पूर्ण बराबर नहीं हो सकता, सूर्य की एक किरण सूर्य के समान नहीं हो सकती। जल का एक कण लघु सागर है—इसमें कोई संदेह नहीं है, परन्तु यह पूर्ण सागर तो नहीं है। साधक सदैव इस बात का ध्यान रखे कि वह जीवित है, क्योंकि भगवान का उसमें निवास है; वह सांस लेता है, क्योंकि भगवान उसके भीतर सांस लेते हैं; वह सोचता विचारता है, इस लिए कि उसकी बुद्धि में बैठे हुए भगवान अपनी बुद्धि से, उसकी बुद्धि को प्रकाशित किए हुए हैं और वह भगवान का साक्षात्कार करता है, क्योंकि भगवान ही उसके साथ सत्ता हैं। डायनेमो बिजली के प्रवाह से चलता है। स्वयं मशीनों में क्या शक्ति है कि कुछ भी कर सकें। उस अनन्त शक्ति के एक कण-मात्र से समस्त लोक-लोकान्तरों में जीवन-प्रवाह प्रवाहित हो रहा है। उसी शक्ति से यह जगत्-चक्र चल रहा है। मनुष्य उस शक्ति-कण का करोड़वें हिस्से का भी करोड़वां हिस्सा है या उससे भी कम। इसलिए उसे यह भूल नहीं जाना चाहिये कि चाहे कितनी भी उसकी शक्ति क्यों न हो, वह देश और काल से सीमित है, परिच्छन्न है और वह कदापि उस अनन्त सर्वशक्तिमान प्रभु की समानता नहीं कर सकता। इसलिए मनुष्य मात्र के लिए एक ही मार्ग है और वह मार्ग है समर्पण का। जिस प्रकार एक माला के मनके धागे

में पिरोये रहते हैं उसी प्रकार जप से लेकर समाधि तक समस्त साधनों का मूल आधार है यह समर्पण, सर्वस्वसमर्पण, नि:शेष सर्वात्मसमर्पण।

## समर्पण

प्रभो ! मेरे देवाधिदेव ! मैं यह भूलूं नहीं कि तुम सदैव मेरे हृदयदेश में निवास करते हो। तुम्हीं मेरे जीवन के सूत्रधार हो। इस क्षण-क्षण बदलने वाले, पल-पल में बनने मिटने वाले संसार में जो कुछ भी हो रहा है, जो कुछ सामने आ रहा है, जो कुछ भी हिल-डुल रहा है और फिर आँखों से ओझल हो रहा है वह सारा ही तुम्हारी सत्ता से अनुप्राणित है, स्पन्दित है। मेरा मन प्राण तुम में ही निवास करे, और मेरा यह ज्ञान, यह चेतना बनी रहे कि तुम्हारी इच्छा के सिवा मेरी कोई गति नहीं, कोई आश्रय नहीं, कोई शरण नहीं, कोई अस्तित्व नहीं। यह शरीर तो मृत पिण्ड है, यह सजीव इस लिए है कि तुम इसमें सांस लेते हो। ओ मेरे प्रियतम ! मेरे प्राणाराम ! मैं अपने हृदय देश में सतत तुम्हारा आलिंगन-रस पाता रहूँ। जो कुछ करूं तुम्हारी प्रेरणा और संकेत से; तुम मेरे द्वारा अपना कार्य करो, अपना उद्देश्य साधो, मेरे हृदय में तुम्हारा ही प्रेम विराजे, तुम ही प्रेम रूप में विराजो; मेरी बुद्धि में तुम ही प्रकाश-रूप बने रहो : मेरे मस्तिष्क में तुम ही विचार करो। मेरे समस्त अहंकार को अपने में डुबो लो। प्रभो ! मेरे अन्दर तुम्हारे सिवा कुछ भी रह न जाए, तुम-ही-तुम रह जाओ। हे सर्वशक्तिमान ! सर्व समर्थ स्वामिन् ! भले ही मैं समाधि की अवस्था में तुम से एकाकार होकर तुम्हारी तरह हो जाऊं परन्तु यह भूलकर भी मैं न मान बैठूं कि मैं तुम्हारे सदृश हूं। मैं हूं ही क्या ? एक तुच्छ नगण्य नाचीज—जो कि अपनी एक-एक सांस के लिए तुम्हारी कृपा पर अवलम्बित है, तुम्हारी दया का मुंह जोहता है। तुम्हारे अनन्त महासागर के सम्मुख इस कण की क्या हस्ती है ? प्रभो ! मेरा अहंकार तुम ले लो। मेरे दयामय हरि ! मुझे नम्रता, दीनता प्रदान करो। ओ मेरे स्वामी ! तुम्हारी इच्छा मेरे जीवन में पूर्ण हो, वही मेरे भीतर बाहर हो—तुम ही मेरे भीतर साधना करो और तुम ही मेरे, भीतर सिद्ध होकर अपनी इच्छा पूर्ण करो।

# 2

# श्रीगणेश-साधना

## प्रथम चरण

सबसे पूर्व आदि पूज्य, विघ्न-नाशक श्रीगणेश जी के मन्त्र साधन की विधि यहाँ प्रस्तुत की जा रही है।

श्रीगणेश साधन मन्त्र—"ओं श्री ह्रीं क्लीं ग्लौं गं गणपतये वर वरद सर्व्वजनम्मे वशमानय ठः ठः।"

श्रीगणेश पूजन यन्त्र—निम्न प्रदर्शित यन्त्र को अष्टगन्ध द्वारा भोजपत्र पर बना करके गणेश जी का पूजन करना चाहिए।

पूजन विधि—सबसे पहले प्रातःकाल नित्य कृत्यादि से निवृत्त होकर पीठ शक्तियों का न्यास करना चाहिए। यन्त्रस्थ केशर में पीठ शक्तियों का इस प्रकार पूजन करें :—

ओं तीव्रायै नमः, ओं ज्वालिन्यै नमः, ओं नन्दायै नमः, ओं भोगदायै नमः, ओं कामरूपिण्यै नमः ओं उग्रायै नमः, ओं तेजोवत्यै नमः, ओं रात्यायै नमः ओं विघ्ननाशिन्यै नमः।"

इसके पश्चात् मध्य में सर्वशक्तिकमलासनाय नमः, कहना चाहिए।

ऋष्यादि न्यास—इसके उपरांत ऋष्यादि न्यास करना चाहिए जो इस प्रकार है :—

"शिरसि गणक ऋषये नमः।
मुखे निचृद्गायत्रीच्छन्दसे नमः।
हृदि गणपतये देवतायै नमः।"

करांगन्यास—इसके उपरान्त कराङ्ग न्यास निम्न प्रकार से करना चाहिए—

ओं श्रीं ह्रीं क्लीं ग्लौं गं गां अंगुष्ठाभ्यान्नमः।

ओं श्रीं ह्रीं क्लीं ग्लौं गं गीं तर्ज्जनीभ्यां स्वाहा ।
ओं श्रीं ह्रीं क्लीं ग्लौं गं गूं मध्यमाभ्यां वषट् ।
ओं श्रीं ह्रीं क्लीं ग्लौं गं गैं अनामिकाभ्यां हुम् ।
ओं श्रीं ह्रीं क्लीं ग्लौं गं गौं कनिष्ठाभ्यांव्वषट् ।
ओं श्रीं ह्रीं क्लीं ग्लौं गं गः करतलकरपृष्ठाभ्यां फट् ।

बिल्कुल इसी प्रकार हृदयादि में करना चाहिए ।

कुछ विद्वानों का मत है "ओं गां हृदयाय नमः, ओं गीं शिरसे स्वाहा—" आदि षट् तत्व बीजों से दीर्घ मात्रा प्रकल्पित की गई है । इसे वैशिष्ट्य समझना चाहिए ।



षोडशोपचार क्रम से पूजाविधि—

ध्यान-मन्त्र—

एकदन्तं शूर्पकर्णङ्गजवक्त्रञ्चतुर्भुजम् ।
पाशांकुशधरन्देवम्मोदकान्बिभ्रतङ्करैः ।।
रक्तपुष्पमयीम्मालां कण्ठे हस्ते परां शुभाम् ।
भक्तानाँव्वरदं सिद्धिबुद्धिभ्यां सेवितं सदा ।।
सिद्धिबुद्धिप्रदंन्नृणान्धर्म्मार्थकाममोक्षदम् ।
ब्रह्मरुद्रहरीन्द्राद्यैस्संस्तुतम्परमर्षिभिः ।।"

उपरोक्त मन्त्र का उच्चारण करते समय 'ध्यान' करना चाहिए ।

आवाहन का मन्त्र—

"आगच्छ जगदाधार सुरासुरवरार्च्चित ।
अनाथनाथ सर्व्वज्ञ गीर्व्वाणपरिपूजित ।"

आसन-मन्त्र—

स्वर्णसिंहासनन्दिव्यन्नानारत्नसमन्वितम् ।
समर्प्पितम्मया देव तत्र त्वं समुपाविश ।।"

यह मन्त्र बोलकर आसन प्रदान करें ।

पाद्य-मन्त्र—

"देव देवेश सर्व्वेश सर्व्वतीर्थाहृतञ्जलम् ।
पाद्यङ्गृहाण गणप गन्धपुष्पाक्षतैर्य्युतम् ।।"

इस मन्त्र के उच्चारण से 'पाद्य' प्रदान करें ।

अर्घ्य-मन्त्र—

"प्रवालमुक्ताफलपूगरत्नन्ताम्बूलजाम्बूनदमष्टगन्धम् ।
पुष्पाक्षतायुक्तममोघशक्ते दत्तम्मयार्घ्यं सफली कुरुष्व ।।

इस मन्त्र के उच्चारण से 'अर्घ्य' प्रदान करें ।

आचमनीय-मन्त्र—

"गंगादिसर्व्वतीर्त्थेभ्यः प्रार्त्थितन्तोयमुत्तमम् ।
कर्प्पूरैलालवंगादिवासितं स्वीकुरु प्रभो ।।"

इस मन्त्र के उच्चारण से 'आचमनीय' प्रदान करें।

**तैल-मन्त्र—**

"चम्पकाशोकबकुलमालतीमल्लिकादिभिः।
वासितं स्निग्धताहेतुन्तैलञ्चारु प्रगृह्यताम्।"

इस मन्त्र के उच्चारण से 'तैल' प्रदान करें।

**दुग्ध-स्नान-मन्त्र—**

"कामधेनुसमुद्भूतं सर्वेषाञ्जीवनम्परम्।
पावनं यज्ञहेतुन्ते पयः स्नानार्थमर्पितम्॥"

इस मन्त्र के उच्चारण से 'दुग्ध-स्नान' करें।

**दधि-स्नान-मन्त्र—**

"धेनुदुग्धसमुद्भूतं शुद्धं सर्व्वगतं प्रियम्।
मयानीतन्दधिवरं स्नानार्थम्प्रतिगृह्यताम्।"

इस मन्त्र के उच्चारण से "दधि-स्नान' करें।

**घृत-स्नान-मन्त्र—**

"नवनीतसमुत्पन्नं सर्व्वसन्तोषकारणम्।
यथाङ्गन्देवताहारङ्घृतं स्नातुं समर्प्पितम्॥"

इस मन्त्र के उच्चारण से 'घृत स्नान' करें।

**मधु-स्नान-मन्त्र—**

"रक्तसारघसम्भूतं सर्व्वतेजोविवर्द्धनम्।
सर्वपुष्टिकरन्देव मधु स्नानार्थमर्प्पितम्।"

इस मन्त्र के उच्चारण से मधु-स्नान' करायें।

**शर्करा-स्नान-मन्त्र—**

"इक्षुसारसमुद्भूतां शर्करां सुमनोहराम्।
मलापहारिणीं स्नातुङ् गृहाण त्वम्मयार्प्पिताम्॥"

इस मन्त्र के उच्चारण से 'शर्करा-स्नान' करायें।

**गुड-स्नान-मन्त्र—**

"सर्व्वमाधुर्य्यताहेतुस्वादुस्सर्व्वप्रियङ्करः।
पुष्टिकृत्स्नातुमानीत इक्षुसारभवो गुडः॥"

इस मन्त्र के उच्चारण से 'गुड़-स्नान' करायें।

मधुपर्क-मंत्र—

"कांस्ये कांस्येन पिहितो दधिमध्वाज्यपूरितः ।
मधुपर्को मयानीतः पूजार्त्थम्प्रतिगृह्यताम् ॥"

इस मन्त्र के उच्चारण से 'मधु-पर्क' प्रदान करें।

शुद्धोदक-स्नान-मंत्र—

"सर्व्वतीर्त्थाद्धृतन्तोयम्मया प्रार्त्थनया विभो ।
सुवासितङ् गृहाणेदं सम्यक् स्नातुं सुरेश्वर ॥"

इस मंत्र के उच्चारण से शुद्धोदक-स्नान करायें।

वस्त्र-मंत्र —

"रक्तवस्त्रयुगन्देव लोकलज्जानिवारणम् ।
अनर्घ्यमतिसूक्ष्मञ्च गृहाणेदम्मयार्पितम् ॥"

यज्ञोपवीत-मंत्र—

"राजतम्ब्रह्मसूत्रञ्च काञ्चनं रक्तसंय्युतम् ।
भक्त्या मयार्पितं देव गृहाण परमेश्वर ।"

इस मंत्र के उच्चारण से 'यज्ञोपवीत' प्रदान करें।

आभूषण-मंत्र—

"अनेकरत्नयुक्तानि भूषणानि बहूनि च ।
तत्तदङ्गे काञ्चनानि योजयामि तवाज्ञया ॥"

इस मन्त्र के उच्चारण से 'आभूषण' प्रदान करें।

चन्दन-मंत्र—

अष्टगन्धसमायुक्तं रक्तचन्दनमुत्तमम् ।
द्वादशाङ्गेषु ते देव लेपयामि कृपाङ् कुरु ॥"

इस मंत्र के उच्चारण से 'चन्दन' प्रदान करें।

अक्षत-मंत्र—

"रक्तचन्दनसंमिश्रांस्तन्दुलांस्तिलकोपरि ।
शोभार्थं सम्प्रदास्यामि गृहाण परमेश्वर ॥"

इस मंत्र के उच्चारण से 'अक्षत' प्रदान करें।

पुष्प-मंत्र—

"पाटलं कर्णिकारञ्च गन्धकं रक्तपङ्कजम् ।
भृंगरम्मालतीपुष्पं गृहाण सुमनोहरम् ।"

इस मंत्र के उच्चारण से 'पुष्प' प्रदान करें ।

धूप-मंत्र—

"दशाङ्गङ्गु ग्गुलन्धूपं सर्व्वसौगन्ध्यकारकम् ।
सर्व्वपापक्षयकरन्त्वं गृहाण मयार्प्पितम् ।।"

इस मंत्र के उच्चारण से 'धूप' प्रदान करें ।

दीपक-मंत्र—

"सर्व्वज्ञ सर्वलोकेश तमोनाशनमुतमम् ।
गृहाण मङ्गलन्दीपन्देव देवनमोऽस्तु ते ।"

इस मंत्र के उच्चारण से 'दीपक' प्रदर्शित करें ।

नैवेद्य-मंत्र—

"नानापक्वान्नसंयुक्तम्पायसं शर्करान्वितम् ।
नानाव्यञ्जनशोभाढ्यं शाल्योदनमनुत्तमम् ।।
दधिदुग्धघृतैर्य्युक्तं ल्लवङ्गैलासमन्वितम् ।
मरीचिचूर्णसहितन्त्वथिकावटकान्वितम् ।।
सजिकाधान्यसंय्युत्क्तम्मेथीपिष्टं सतक्रकम् ।
हिङ्गजीरककूष्माण्डम्मरीचिमार्षपिष्टकैः ।।
सम्पादितैः सुपक्वैश्च भर्ज्जितैर्व्वटकैर्य्युतम् ।
मोदकापूपलड्डूकशष्कुलीमण्डकादिभिः ।।
पर्प्पटैरपि सय्युक्तन्नैवेद्यममृतान्वितम् ।
हारिद्राहिङ्गलवणसहितं सूपमुत्तमम् ।।
ससामुद्रं गृहाणेदम्भोजनङ् कुरु सादरम् ।।"

इन मंत्रों के उच्चारण से 'नैवेद्य' प्रदान करें ।

आचमनीय-मंत्र—

"सुतृप्तिकारकन्तोयं सुगन्धञ्च पिबेच्छया ।
त्वयि तृप्ते जगत्तृप्तन्नित्यतृप्ते महात्मनि ।।

उत्तरापोशनार्थन्ते दद्मि तोयं सुवासितम् ।
मुखपाणिविशुद्ध्यर्थम्पुनस्तोयन्ददामि ते ॥"

इस मंत्र के उच्चारण से 'आचमनीय' प्रदान करें ।

**फल-मंत्र—**

"दाडिमम्मधुरन्निम्बुजम्वाम्रपनसादिकम् ।
द्राक्षारम्भाफलम्पक्वङ्कर्कन्धू: खार्जुरम्फलम् ॥
नारिकेलञ्च नारिङ्गमञ्जिरञ्जम्बिरन्तथा ।
उर्व्वारुकञ्च देवेश फलान्येतानि गृह्यताम् ॥"

**आचमनीय कर उद्वर्त्तनादि मंत्र—**

"मुखपाणिविशुद्ध्यर्थम्पुनस्तोयन्ददामि ते ।
गृहाण चन्दनञ्चारु कराङ्गोद्वर्तनं शुभम् ॥"

इस मंत्र द्वारा 'आचमनीय सहित करोद्वर्त्तन' प्रदान करें ।

**सिन्दूर मंत्र—**

"चारुश्मलूरसम्भूतंव्वंशसारसमुद्भवम् ।
सीमन्तभूषणञ्चूर्णाल्लाक्षारञ्जितमस्तु ते ॥"

इस मंत्र के उच्चारण से 'सिन्दूर' प्रदान करें ।

**ताम्बूल-मंत्र—**

"सचन्द्रपूगवर्णाढ्यङ्खाद्यस्रादिरसंय्युतम् ।
एलालवङ्गसंमिश्रं ताम्बूलङ्केसरान्वितम् ॥"

इस मंत्र द्वारा 'ताम्बूल' प्रदान करें ।

**दक्षिणा-मंत्र—**

"न्यूनातिरिक्तपूजायाः सम्पूर्णाफलहेतवे ।
दक्षिणाङ्काञ्चनीन्देव स्थापयामि तवाग्रतः ॥"

इस मंत्र द्वारा 'दक्षिणा' प्रदान करें ।

**माला मंत्र—**

"सितपीतैस्तथा रक्तैर्ज्जलजैः कुसुमैः शुभैः ।
ग्रथितां सुन्दराम्मालाङ्गृहाण परमेश्वर ॥"

इस मंत्र के उच्चारण से 'माला' प्रदान करें ।

दूर्वा-मन्त्र—

"हरिता श्वेतवर्णा वा पञ्चत्रिपत्रसय्युताः ।
दूर्वाङ्कुरा मया दत्ता एकविंशतिसम्मिताः ॥

इस मन्त्र द्वारा 'दूर्वा' प्रदान करें ।

प्रदक्षिणा-मन्त्र—

"एकविंशतिसंख्याकाः कुर्य्यादेव प्रदक्षिणाः ।
पदे पदे ते देवेंश नश्यन्तु पातकानि मे ॥"

इस मन्त्र द्वारा 'प्रदक्षिणा' करें ।

आरात्रिक-मंत्र—

"औदुम्बरे राजते वा कांस्ये काञ्चनसम्भवे ।
पात्रे प्रकल्पितान्दीपान्गृहाण चतुरर्पितान्
पञ्चारार्त्तिम्पञ्चदीपैर्द्दीपिताम्परमेश्वर ।
चारुचन्द्रनिभं दीपं गृहाण वीचिवारणम् ॥
यथास्य नेक्ष्यते भस्म तथा पापं विनाशय ॥"

श्रीगणेश षडाक्षर-मन्त्र—

"वक्रतुंडाय हुं ।"

यह श्रीगणेश जी का षडाक्षर मन्त्र है ।

इस मन्त्र के भार्गव ऋषि अनुष्टुप् छन्द, विघ्नेश देवता व बीजशक्ति है तथा अभीष्ट सिद्धि में इसके जप का विनियोग है ।

साधनविधि—

प्रथम षडङ्गन्यास करके एक लाख की संख्या में मन्त्र का जप करके अष्ट द्रव्यों द्वारा दशांश होम करें ।

ध्यान का स्वरूप—

इस मन्त्र के साधन में श्रीगणेश जी का ध्यान इस प्रकार कहा गया है :—

"उद्यद्दिनेश्वररुचिं निजहस्तपद्मैः
पाशांकुशाभयवरान्दधतं गजास्यम् ।

"रक्तांबरं सकलदु:खहरं गरोशं
ध्यायेत्प्रसन्नमखिलाभरणाभिरामम् ॥"

अन्य सभी क्रियायें पूर्वोक्त मन्त्र की भांति ही करें। अष्ट द्रव्यों के सम्बन्ध में इस प्रकार कहा गया है —

"इक्षव: सक्तवो रंभाफलानि चिपिटास्तिला: ।
मोदका नारिकेलानि लाजा द्रव्याष्टकं स्मृतम् ॥"

विनायक के इस मन्त्र के साथ मन्त्र में पीठशक्तियों का पूजन करें। पीठशक्तियों के नाम इस प्रकार हैं :—

(1) तीव्रा, (2), चालिनी, (3) नंदा, (4) भोगदा, (5) कामरूपिणी, (6) उग्रा, (7) तेजोवती, (8) सत्या और (9) विघ्ननाशिनी ।

प्रतिदिन दो सहस्र की संख्या में 6 मास तक इस मन्त्र का जप करने से दरिद्रता नष्ट हो जाती है।

**श्रीगणेश जी का एकत्रिंशद्वर्ण मंत्र—**

"रायस्पोषस्य ददिता निधिदो रत्नधातुमान्नक्षोहणीबलगहनो वक्रतुंडाय हुं ।"

यह श्रीगणेश जी का मन्त्र इकत्तीस वर्णं का है। इसकी साधन विधि व पूजनविधि पूर्वोक्त मन्त्र की भांति ही की जाती है।

**श्रीगणेश जी के अन्य मंत्र—**

"मेघोल्काय स्वाहा ।" इस मन्त्र का जप एक लाख की संख्या में करना चाहिए। अन्य सब विधियाँ पूर्ववत् हैं।

"हस्तिपिशाचि लिखे स्वाहा ।"

इस मन्त्र का जप भी एक लाख की संख्या में करना चाहिए। अन्य सभी विधियां पूर्ववत् हैं।

ओं हीं ग्रीं ह्रीं ।

इस चार अक्षर के मंत्र की साधन विधि भी पूर्ववत् ही है।

लक्ष्मी-गणेश-मन्त्र—

"ओं श्रीं गं सौम्याय गणपतये वरवरद
सर्वजनं मे वशमानय स्वाहा।"

यह अट्ठाईस वर्ण वाला मन्त्र लक्ष्मीगणेश का है।

इस लक्ष्मी विनायक मन्त्र के अन्तर्यामी ऋषि, गायत्री छन्द, लक्ष्मी विनायक देवता, वीज तथा स्वाहा शक्ति हैं। अभीष्ट सिद्धि के लिये इसके जप का विनियोग है। इस मत्र का चार लाख की संख्या में जप करके विल्व की समिधाओं से दशांश होम करना चाहिए।

(1) वलाका, (2) विमला, (3) कमला, (4) वनमालिका, (5) विभीषिका, (6) मालिका, (7) शाङ्करी (8) सुवालिका। —इन आठ शक्तियों की अंग पूजा करनी चाहिए। दक्षिण तथा वामपार्श्व में शंख और पद्मनिधि की पूजा करनी चाहिए तथा लोकपाल और उनके अस्त्रों की बाह्य भाग में पूजा करनी चाहिए। इस विधि द्वारा साधन करने पर मंत्र सिद्ध हो जाता है तथा साधक की समस्त मनोभिलाषायें पूर्ण हो जाती हैं। नाभि-पर्यन्त जल में खड़े होकर सूर्यमण्डल की ओर दृष्टि गढ़ाये हुए इस मंत्र का तीन लाख की संख्या में जप करने से धन की वृद्धि होती है।

त्रैलोक्यमोहनकर गणेश-मंत्र—

वक्रतुण्डकदंष्ट्राय क्लीं ह्रीं श्रीं गं गणपतये वर
वरद सर्वजनं मे वशमानय स्वाहा।

इस मंत्र के गणक ऋषि, गायत्री छन्द तथा त्रैलोक्य मोहनकर गणेश देवता हैं। अभीष्ट सिद्धि में इनके जप का विनियोग है।

ध्यान और जप—

गदावीजपूरे धनुशूलचक्रे सरोजोत्पले पाशधान्याग्रदन्तान्।
करैः सन्दधानं स्वशुंडाग्रराजन्मणिकुम्भमंकाधिरूढं स्वपत्न्या।
सरोजन्मनां भूषणानां भरेणोज्ज्वलद्धस्ततन्व्या समालिङ्गिताङ्गम्।
करीन्द्राननं चन्द्रचूडं त्रिनेत्रं जगन्मोहनं रक्तकान्ति भजेत्तम्।

उपरोक्त मंत्र का चार लाख की संख्या में जप करके अष्ट द्रव्यों का दशांश होम करना चाहिए तथा पूर्वोक्त पीठों एवं दिक्पालों की उनके अस्त्रों

अहरहरनवद्यं धूर्जटेः स्तोत्रमेतत्
पठति परमभक्त्या शुद्धचित्तः पुमान्यः ।
स भवति शिवलोके रुद्रतुल्यस्तथात्र
प्रचुरतरधनायुःपुत्रवान्कीर्तिमांश्च । ३४

महेशान्नापरो देवो महिम्नो नापरा स्तुतिः ।
अघोरान्नापरो मंत्रो नास्ति तत्त्वं गुरोः परम् । ३२

दीक्षा दानन्तपस्तीर्थं ज्ञानं यागादिकाः क्रियाः ।
महिम्नस्तवपाठस्य कलान्नार्हन्ति षोडशीम् 36

आसमाप्तिमिदं स्तोत्रं सर्व्वमीश्वरवर्णनम् ।
अनौपम्यम्मनोहारि पुण्यं गन्धर्व्वभाषितम् । 37

कुसुमदशननामा सर्व्वगन्धर्व्वराजः
शशधरवरमौलेर्देवदेवस्य दासः ।
स खलु निजमहिम्नो भ्रष्ट एवास्य रोषा-
त्स्तवनमिदमकार्षीद्दिव्यदिव्यम्महिम्नः । 38

सुरवरमुनिपूज्यं स्वर्गमोक्षैकहेतुं ।
पठति यदि मनुष्यः प्रांजलिर्नान्यचेताः ।
व्रजति शिवसमीपङ्किन्नरैः स्तूयमानः
स्तवनमिदममोघम्पुष्पदन्तप्रणीतम् । 39

श्रीपुष्पदन्तमुखपङ्कजनिर्गतेन
स्तोत्रेण किल्विषहरेण हरप्रियेण ।
कण्ठस्थितेन पठितेन समाहितेन
सुप्रीणितो भवति भूतपतिर्म्महेशः । 40

# शिव कवच

अस्य श्रीशिवकवचस्तोत्रमन्त्रस्य ब्रह्मा ऋषिः। अनुष्टुप्छन्दः। श्रीसदाशिवरुद्रो देवता। ह्रीं शक्तिः कीलकम्। श्रीं ह्रीं क्लीं बीजम्। श्रीसदाशिवप्रीत्यर्थे शिवकवचस्तोत्रजपे विनियोगः।

निम्नलिखित 'शिवकवच' का पाठ किये जाने पर शिव मन्त्र की सिद्धि प्राप्त होती है। जो साधक इस कवच का प्रतिदिन नियम पूर्वक पाठ करते हैं अथवा इसे अष्ट गन्ध द्वारा भोजपत्र पर लिख कर एवं त्रिलोह के तावीज में भरकर कण्ठ अथवा भुजा में धारण करते हैं उनके समस्त पाप नष्ट हो जाते हैं तथा उन्हे धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष की प्राप्ति होती है।

अथ करन्यासः—

ओं नमो भगवते ज्वलज्ज्वालामालिने ओं शं सर्व्वशक्तिधाम्ने ईशानात्मने अंगुष्ठाभ्यान्नमः।

ओं नमो भगवते ज्वलज्ज्वालामालिने रों नित्यतृप्तिधाम्ने तत्पुरुषात्मने तर्जनीभ्यान्नमः।

ओं नमो भगवते ज्वलज्ज्वालामालिने ओं मं रूं अनादिशक्तिधाम्ने अघोराय ते मध्यमाभ्यां नमः।

ओं नमो भगवते ज्वलज्ज्वालामालिने ओं भें रैं स्वतन्त्रशक्तिधाम्ने वामदेवात्मने अनामिकाभ्यान्नमः।

ओं नमो भगवते ज्वलज्ज्वालामालिने ओं वीं रीं अतुल्यशक्तिधाम्ने सद्योजातात्मने कनिष्ठाभ्यान्नमः।

ओं नमो भगवते ज्वलज्ज्वालामालिने ओं यं रः अनादिशक्तिधाम्ने करतलकरपृष्ठाभ्यान्नमः।

एवं हृदयादि।

अथ ध्यानम्—

वज्रदंष्ट्रन्त्रिनयनङ्कालकण्ठमरिन्दमम्।
सहस्रकरमत्युग्रं व्वन्दे शम्भुमुमापतिम्॥ १॥

अथापरं सर्व्वपुराणगुह्यन्निःशेषपापौघहरम्पवित्रम् ।
जयप्रदं सर्व्वविपत्प्रमोचनं वक्ष्यामि शैवङ्कवचं हिताय ते ॥ २ ॥
नमस्कृत्वा महादेवंव्विश्वव्यापिनमीश्वरम् ।
वक्ष्ये शिवमयँव्वर्म सर्व्वरक्षाकरन्नृणाम् ॥ ३ ॥
शुचौ देशे समासीनो यथावत्कल्पितासनः ।
जितेन्द्रियो जितप्राणश्चिन्तयेच्छिवमव्ययम् ॥ ४ ॥
हृत्पुण्डरीकान्तरसन्निविष्टं
स्वतेजसा व्याप्तनभोवकाशम् ।
अतीन्द्रियं सूक्ष्ममनन्तमाद्य-
न्ध्यायेत्परानन्दमयम्महेशम् ॥ ५ ॥
ध्यानावधूताखिलकर्म्मबन्ध-
श्चिरञ्चिरानन्दनिमग्नचेताः ।
षडक्षरन्याससमाहितात्मा
शैवेन कुर्य्यात्कवचेन रक्षाम् ॥ ६ ॥
माम्पातु देवोऽखिलदेवतात्मा
संसारकूपे पतितङ्गभीरे ।
तन्नाम दिव्यँव्वरमन्त्रमूल-
न्धुनोतु मे सर्व्वमघं हृदिस्थम् ॥ ७ ॥
सर्व्वत्र मां रक्षतु विश्वमूर्त्ति-
र्ज्ज्योतिर्म्मयानन्दघनश्चिदात्मा ।
अणोरणीयानुरुशक्तिरेकः
स ईश्वरः पातु भयादशेषात् ॥ ८ ॥
यो भूस्वरूपेण बिभर्त्ति विश्व-
म्पायात्स भूमेर्गिरिशोऽष्टमूर्त्तिः ।
योपां स्वरूपेण नृणाङ्करोति
सञ्जीवनं सोऽवतु माञ्जलेभ्यः ॥ ९ ॥
कल्पावसानेषु वनानि दग्ध्वा
सर्व्वाणि यो नृत्यति भूरिलीलः

स कालरुद्रोऽवतु मान्दवाग्ने
र्वात्यादि भीतेरखिलाच्च तापात् ॥ १० ॥
प्रदीप्तविद्युत्कनकावभासो
विद्यावराभीतिकुठारपाणिः ।
चतुर्मुखस्तत्पुरुषस्त्रिनेत्रः
प्राच्यां स्थितं रक्षतु मामजस्रम् ॥ ११ ॥
कुठारखेटाङ्कुश पाशशूल-
कपालढक्काक्षगुणान्दधानः ।
चतुर्मुखीनीलरुचिस्त्रिनेत्रः
पायादघोरो दिशि दक्षिणस्याम् ॥ १२ ॥
कुन्देन्दुशङ्खस्फटिकावभासो
वेदाक्षमालावरदाभयाङ्कः ।
त्र्यक्षश्चतुर्व्वक्त्र उरुप्रभावः
सद्योधिजातोऽवतु माम्प्रतीच्याम् ॥ १३ ॥
वराक्षमालाभयटङ्कहस्तः
सरोजकिञ्जल्कसमानवर्णः ।
त्रिलोचनचारुचतुर्म्मुखो मा-
म्पायादुदीच्यान्दिशि वामदेवः ॥ १४ ॥
वेदाभयेष्टाङ्कुशपाशटङ्क-
कपालढक्काक्षकशूलपाणिः ।
सितद्युतिः पञ्चमुखोवतान्मा-
मीशान उर्द्ध्वम्परमप्रकाशः ॥ १५ ॥
मूर्द्धानमव्यान्मम चन्द्रमौलिः
भालम्ममाव्यादथ भालनेत्रः ।
नेत्रे ममाव्याद्भगनेत्रहारी
नासां सदा रक्षतु विश्वनाथः ॥ १६ ॥
पायाच्छ्रुती मे श्रुतिगीतकीर्त्तिः
कपोलमव्यात्सततङ्कपाली ।

वक्त्रं सदा रक्षतु पञ्चवक्त्रो
जिह्वां सदा रक्षतु वेदजिह्वः ॥ १७ ॥
कण्ठङ्गिरीशोऽवतु नीलकण्ठः
पाणिद्वयम्पातु पिनाकपाणिः ।
दोर्म्मूलमव्यान्मम धर्म्मबाहु-
र्वक्षःस्थलन्दक्षमखान्तकोऽव्यात् ॥ १८ ॥
ममोदरम्पातु गिरीन्द्रधन्वा
मध्यम्ममाव्यान्मदनान्तकारी ।
हेरम्बतातो मम पातु नाभि-
म्पायात्कटिन्धूर्ज्जटिरीश्वरो मे ॥ १९ ॥
उरुद्वयम्पातु कुबेरमित्रो
जानुद्वयम्मे जगदीश्वरोऽव्यात् ।
महेश्वरः पातु दिनादियामे
माम्मध्ययामेऽवतु वामदेवः ।
त्रियम्बकः पातु तृतीययामे
वृषध्वजः पातु दिनान्त्ययामे ॥ २० ॥
पायान्निशादौ शशिशेखरो मा-
ङ्गङ्गाधरो रक्षतु मन्निशीथे ।
गौरीपतिः पातु निशावसाने
मृत्युञ्जयो रक्षतु सर्व्वकालम् ॥ २१ ॥
अन्तःस्थितं रक्षतु शङ्करो मां
स्थाणुः सदा पातु बहिःस्थितम्माम् ।
तदन्तरे पातु पतिः पशूनां
सदाशिवो रक्षतु मां समन्तात् ॥ २२ ॥
तिष्ठन्तमव्याद्भुवनैकनाथः
पायाद्व्रजन्तम्प्रमथाधिनाथः ।

वेदान्तवेद्योऽवतु मान्निषण्ण-
म्मामव्ययः पातु शिवः शयानम् ॥ २३ ॥
मार्ग्गेषु मां रक्षतु नीलकण्ठः
शैलादिदुर्ग्गेषु पुरत्रयारिः ।
अरण्यवासादिमहाप्रवासे
पायान्मृगव्याध उदारशक्तिः ॥ २४ ॥
कल्पान्तकाटोपपटुप्रकोप-
स्फुटाट्टहासोच्चलिताण्डकोशः ।
घोरारिसेनार्ण्णवदुर्न्निवार-
महाभयाद्रक्षतु वीरभद्रः ॥ २५ ॥
पत्यश्वमातङ्गरथावरूथ-
सहस्रलक्षायुतकोटिभीषणम् ।
अक्षौहिणीनां शतमाततायिना-
ञ्छिन्द्यान्मृडो घोरकुठारधारया ॥ २६ ॥
निहन्तु दस्यून्प्रलयानलार्च्चि-
ज्ज्वलन्त्रिशूलन्त्रिपुरान्तकस्य ।
शार्दूलसिंहर्क्षवृकादिहिंस्रान्
सन्त्रासयत्वीशधनुः पिनाकः ॥ २७ ॥
दुःस्वप्नदुःशकुनदुर्गतिदौर्म्मनस्य-
दुर्भिक्षदुर्व्यसनदुःसहदुर्य्यशांसि ।
उत्पाततापविषभीतिमसद्ग्रहार्त्ति-
व्याधींश्च नाशयतु मे जगतामधीशः ॥ २८ ॥

ओं नमो भगवते सदाशिवाय सकलतत्त्वात्मकाय सर्व्वमन्त्ररूपाय सर्व्वयन्त्राधिष्ठिताय सर्व्वतन्त्ररूपाय सर्व्वतत्त्वविदूराय ब्रह्मरुद्रावतारिणे नीलकण्ठाय पार्व्वतीमनोहरप्रियाय सोमसूर्याग्निलोचनाय भस्मोद्धूलित-विग्रहाय महामणिमुकुटधारणाय माणिक्यभूषणाय सृष्टिस्थितिप्रलयकाल-रौद्रावताराय दक्षाध्वरध्वंसकाय महाकालभेदनाय मूलाधारैकनिलयाय

तत्त्वातीताय गङ्गाधराय सर्वदेवाधिदेवाय षडाश्रयाय वेदान्तसाराय। त्रिवर्गसाधनायानन्तकोटिब्रह्माण्डनायकायानन्तवासुकितक्षककर्कोटकशङ्खकुलिकपद्म महापद्मेत्यष्टमहानागकुलभूषणाय प्रणवस्वरूपाय चिदाकाशायाकाशदिक्स्वरूपाय ग्रहनक्षत्रमालिने सकलाय कलङ्करहिताय सकललोकैककर्त्रे सकललोकैकसंहर्त्रे सकललोकैकगुरवे सकललोकैकसाक्षिणे सकलनिगमगुह्याय सकलवेदान्तपारगाय सकललोकैकवरदप्रदाय सकललोकैकशङ्कराय शशाङ्कशेखराय शाश्वतनिजावासाय निराभासाय निरामयाय निर्म्मलाय निर्ल्लोभाय निर्म्मदाय निश्चिन्ताय निरहङ्काराय निरङ्कुशाय निष्कलङ्काय निर्गुणाय निष्कामाय निरुपप्लवाय निरवद्याय निरन्तराय निष्कारणाय निरातङ्काय निष्प्रपञ्चाय निस्सङ्गाय निर्द्वन्द्वाय निराधाराय निरागाय निष्क्रोधाय निर्म्मलाय निष्पापाय निर्भयाय निर्व्विकल्पाय निर्भेदाय निष्क्रियाय निस्तुलाय निःसंशयाय निरंजनाय निरुपमविभवाय नित्यशुद्धबुद्धिपरिपूर्णसच्चिदानन्दाद्वयाय परमशान्तस्वरूपाय तेजोरूपाय तेजोमयाय जय जय रुद्र महारौद्र महावतार महाभैरव कालभैरव कल्पान्तभैरव कपालमालाधर खट्वाङ्गखड्ग चर्म्म पाशाङ्कुशडमरुशूलचापबाणगदाशक्तिभिन्दिपालतोमरमुसलमुद्गरपाशपरिघभुशुण्डीशतघ्नीचक्राद्यायुधभीषणकर सहस्रमुख दंष्ट्राकरालवदन विकटाट्टहासविस्फारितब्रह्माण्डमण्डल नागेन्द्रकुण्डल नागेन्द्रहार नागेन्द्रवलय नागेन्द्रचर्मधर मृत्युञ्जय त्र्यम्बक त्रिपुरान्तक विश्वरूप विरूपाक्ष विश्वेश्वर वृषवाहन विश्वतोमुख सर्वतोरक्ष रक्ष ज्वल ज्वल महामृत्युभयं मृत्युभयन्नाशय नाशय चौरभयमुत्सादयोत्सादय विषसर्प्पभयं शमय शमय चोरान्मारय मारय मम शत्रूनुच्चाटयोच्चाटय त्रिशूलेन विदारय कुठारेण भिन्धि भिन्धि खड्गेन छिन्धि छिन्धि छिन्धि खट्वाङ्गेन विपोथय विपोथय मुसलेन निष्पेषय निष्पेषय बाणैः सन्ताडय सन्ताडय रक्षांसि भीषय भीषय अशेषभूतानि विद्रावय विद्रावय कूष्माण्ड वेताल मारीगण ब्रह्मराक्षस गणान् सन्त्रासय सन्त्रासय ममाभयङ्कुरु कुरु वित्रस्तम्मामाश्वासयाश्वासय नरकमहाभयान्मामुद्धरोद्धर संजीवय संजीवय क्षुत्तृड्भ्याम्मामाप्यायाप्यायय दुःखातुरम्मामानन्दयानन्दय शिवकवचेन मामाच्छादयाच्छादय मृत्युञ्जय त्र्यम्बक सदा शिव नमस्ते ।

ऋषभ उवाच—

इत्येतत्कवचं शैवंव्वरदंव्याहृतम्मया ।
सर्व्वबाधाप्रशमनं रहस्यं सर्व्वदेहिनाम् ॥ ३० ॥

यः सदा धारयेन्मर्त्यः शैवङ्कवचमुत्तमम् ।
न तस्य जायते क्वापि भयं शम्भोरनुग्रहात् ॥ ३१ ॥

क्षीणायुः प्राप्तमृत्युर्व्वा महारोगहतोऽपि वा ॥
सद्यः सुखमवाप्नोति दीर्घमायुश्च विन्दति ॥ ३२ ॥

सर्व्वदारिद्र्यशमनं सौमङ्गल्यविवर्द्धनम् ।
यो धत्ते कवचं शैवं स देवैरपि पूज्यते ॥ ३३ ॥

महापातकसङ्घातैर्मुच्यते चोपपातकैः ।
देहान्ते मुक्तिमाप्नोति शिववर्म्मानुभावतः ॥ ३४ ॥

त्वमपि श्रद्धया वत्स शैवङ्कवचमुत्तमम् ।
धारयस्व मया दत्तं सद्यः श्रेयो ह्यवाप्स्यसि ॥ ३५ ॥

सूत उवाच

इत्युक्त्वा ऋषभो योगी तस्मै पार्थिवसूनवे ।
ददौ शङ्खम्महारावं खड्गचारिनिषूदनम् ॥ ३६ ॥

पुनश्च भस्म सम्मन्त्र्य तदङ्गम्परितोऽस्पृशत् ।
गजानां षट् सहस्रस्य द्विगुणस्य बलन्ददौ ॥ ३७ ॥

भस्मप्रभावात्सम्प्राप्तबलैश्वर्य्यधृतिस्मृतिः ।
सराजपुत्रः शुशुभे शरदर्क इव श्रिया ॥ ३८ ॥

तमाह प्रांजलिम्भूयः स योगी नृपनन्दनम् ।
एष खड्गो मया दत्तस्तपोमन्त्रानुभावितः ॥ ३९ ॥

शितधारमिमं खड्गं यस्मै दर्शयसे स्फुटम् ।
स सद्यो म्रियते शत्रुः साक्षान्मृत्युरपि स्वयम् ॥ ४० ॥

अस्य शङ्खस्य निर्ह्रादंय्ये शृण्वन्ति तवाहिताः ।
ते मूर्च्छिताः पतिष्यन्ति न्यस्तशस्त्रा विचेतनाः ॥ ४१ ॥

खड्गशङ्खाविमौ दिव्यौ परसैन्यविनाशिनौ ।
आत्मसैन्यस्वपक्षाणां शौर्य्यतेजोविवर्द्धनौ ॥ ४२ ॥

एतयोश्च प्रभावेण शैवेन कवचेन च ।
द्विषट्सहस्रनागानाम्बलेन महतापि च ॥ ४३ ॥

अस्मधारणसामर्थ्याच्छत्रुसैन्यंव्विजेष्यसि ।
प्राप्य सिंहासनम्पित्र्यङ्गोप्ताऽसि पृथिवीमिमाम् ॥ ४४ ॥

इति भद्रायुषं सम्यगनुशास्य समातृकम् ।
ताभ्यां सम्पूजितः सोऽथ योगी स्वैरगतिर्य्ययौ ।

॥ इति शिवकवचं सम्पूर्णम् ॥

# आरती शिव शंकर जी की

ओं जय शिव ओंकारा
हर शिव ओंकारा ।
ब्रह्मा विष्णु सदाशिव अर्धांगी धारा ॥
एकानन चतुरानन पंचानन राजे ।
हंसानन गरुड़ासन वृषवाहन साजे ॥
दोय भुज चार भुज दस भुज से सोहे ।
तीनों रूप निरखता त्रिभुवन जन मोहै ॥
श्वेताम्बर पीताम्बर बाघम्बर अंगे ।
सनकादिक भूतादिक मुक्तादिक संगे ।
अक्षयमाला वनमाला मुंडमाला धारी ।
चन्दन मृगमद चन्दा भाले शुभकारी ॥
कर में मध्य कमण्डल चक्र त्रिशूल धर्ता ।
जगहर्ता जगकर्ता जगपोषणकर्ता ॥
ब्रह्मा स्वरूप न जाना ये तीनों एका ।
ब्रह्मा विष्णु महादेव ये सबन एका ॥
त्रिगुण स्वरूप की आरती हितकारी जो कोई गावै ।
कहत शिवानन्द स्वामी सुख सम्पति पावै ॥

ओं नमो शिवाय

5

# हनुमत् साधन

75

जब भगवान श्री रामचन्द्र जी महाराज ने पृथ्वी का भार उतारने को अयोध्या में जन्म लिया तब उनकी रक्षा और साथ देने के लिए शंकर जी ने हनुमान जी के रूप में चैत्र शु० पूर्णिमा को जन्म लिया था। उन्हीं के उपलक्ष में मन्वादि पूर्णिमा को हनुमान जयन्ती भी कहते हैं। हनुमान-जयन्ती को हनुमान जी का व्रत रखें और स्नान करके हनुमान जी की मूर्ति को सिंदूर का चोला चढ़ावें, चांदी के वर्क लगावें और उनकी आरती उतारें। फिर हनुमान जी पर लगे सिंदूर में से एक टीका अपने माथे पर लगा लें। फिर वहां बैठकर हनुमान चालीसा का सच्ची आत्मा से सात बार पाठ करें। दिन में बन्दरों को भुने हुए चने खिलायें। हनुमान जी के व्रत से भूत-पिशाच से छुटकारा मिलता है। हनुमान भगवान श्री रामचन्द्र जी महाराज के सेवक होने से हनुमान जी की सेवा भगवान श्री रामचन्द्र जी महाराज की सेवा में पहुंच जाती है जिससे भगवान श्री रामचन्द्र जी महाराज उस मनुष्य को अपने लोक में बुला लेते हैं। हनुमान चालीसा का पाठ करने से सिद्धि प्राप्त होती है। इसलिये महापुरुषों ने कहा है कि हनुमान जयन्ती का व्रत अवश्य करना चाहिये। यह तो है हनुमान जयन्ती के व्रत का वर्णन। अब हम उनके साधन-मन्त्र एवं पूजा प्रणाली का वर्णन करेंगे।

श्री हनुमान जी को सिद्ध करने के लिए निम्न लिखे गये नियमों का पालन करना आवश्यक है। अतः जो सज्जन सिद्धि प्राप्त करना चाहें उनको इन नियमों का पालन अवश्यमेव करना चाहिए। यदि इन नियमों के अनुसार कार्य न किया गया तो फिर साधक को कई प्रकार कष्टों का सामना करना पड़ेगा इस लिये नियमों का पालन करना आवश्यक है।

(1) साधक को ब्रह्मचर्य का पालन करना चाहिए। सिद्धि की प्राप्ति के पश्चात् वह केवल एक विवाह कर सकता है। वह भी केवल अपने वंश का नाम चलाने के लिए। साधक को अपनी पत्नी के अतिरिक्त बाकी सब स्त्रियों को अपनी मां-बहिन के समान समझना चाहिए।

(2) साधक को मांस, मदिरा, चर्स आदि बुरी वस्तुओं से परहेज करना चाहिए।

(3) प्रत्येक अवस्था में शुद्ध पवित्र रहना, मन को साफ और मस्तिष्क से बुराई का शब्द बिलकुल निकाल देना चाहिये।

(4) चोरी, काम, क्रोध, लालच, अहंकार, हिंसा, कुदृष्टि सब बातें दूर कर देनी चाहिएँ।

(5) प्रत्येक मंगलवार के दिन व्रत रखना चाहिए और सायं का को केवल एक समय ही भोजन करना चाहिए।

(6) मंगलवार को अपनी पत्नी के साथ सम्भोग न करे।

(7) साधक साधना-काल में अपने मन में किसी प्रकार का कुविचार उत्पन्न न होने दे।

**विधि—**

जो साधक श्री हनुमान जी को सिद्ध करना चाहे, वह उपरोक्त नियमों का पालन करे और हस्त नक्षत्र के दिन नदी पर जाकर, वहां से शुद्ध और पवित्र मिट्टी लाकर, किसी कुशल कुम्हार से, उसकी, श्री हनुमान जी की मूर्ति निम्न निर्देश के अनुसार निर्माण करवा कर उसे सुखा लेवे।

**टिप्पणी—**

इस बात को सदा याद रखिये कि किसी भी मूर्ति को आग में नहीं रखना चाहिये। मूर्ति के सूख जाने पर, उस पर, सिन्दूर तथा शुद्ध देशी घी मिलाकर रङ्ग कर देवें। उस मूर्ति के लिये घर में किसी अलग स्थान का चुनाव करें। उस स्थान को हमें श्रीहनुमान जी का मन्दिर कहना चाहिए। उस स्थान को भली प्रकार सुसज्जित करके, उसमें एक चौकी रक्खें और उस

चौकी पर श्री हनुमान जी की मूर्ति रक्खें। जिस कमरे में श्री हनुमान जी का मन्दिर तैयार किया जाये उस कमरे में किसी अपवित्र अथवा गन्दे व्यक्ति को न आने दिया जाये। कोई अपवित्र स्त्री अथवा बच्चा उस कमरे के भीतर न आये और न ही कोई अपवित्र वस्तु उस मन्दिर में लानी चाहिये।

साधक के पूजा-पाठ करने वाले वस्तु तथा पात्र सब के सब अलग होने चाहिएँ। मन्दिर की किसी वस्तु को मन्दिर में से बाहर न निकालो। पूजा-पाठ की प्रत्येक वस्तु वस्त्र आदि सब-के-सब शुद्ध, पवित्र और स्वदेशी होने चाहिएँ पूजा के कार्य के लिए कोई विदेशी वस्तु नहीं वर्तनी चाहिये।

साधक को सायं-प्रात: दोनों समय पूजन करना चाहिए।

**विधि—**

साधक को चाहिए कि वह ब्रह्ममुहूर्त में शय्या से उठकर स्नान, सन्ध्या वन्दन आदि नित्य-कर्मों से निवृत्त होकर कुएँ के जल से स्नान करे। यदि कुंआ न हो तो नदी का पानी ही ठीक है और स्नान करने के पश्चात्, पूजा के वस्त्र पहन कर पूर्व की ओर मुख करके आसन पर बैठ जाये। एक साफ पानी का लोटा अपने पास रख ले। मन में श्री हनुमान जी की मूर्त्ति का ध्यान करे और मन में उठने वाले अन्य विचारों को दूर कर दे। मन में श्री हनुमान जी का ध्यान और मुख से 'ओं श्रीपवनसुताय नम:' का पाठ करता रहे।

पहले श्री हनुमान जी की मूर्ति को कुएं अथवा नदी या गंगाजल से स्नान कराये। फिर माथे पर सिंदूर, चन्दन, कस्तूरी, केसर इन सब वस्तुओं को घिस कर, तिलक लगाकर फूल मालाएं पहनाये और वस्त्र पहनाये। धूप, कपूर गुग्गुल जलाए। घी की जोत श्री हनुमान जी के आगे जलाये। पान, सुपारी, लौंग, इलायची हनुमान जी के आगे रक्खे। फिर उनको मिठाई का भोग लगाये। फिर उनकी आरती उतारे। फिर उनके पास एक लोटा पानी का भर कर रक्खे। फिर श्री हनुमान जी के आगे प्रार्थना करे और अपनी जो इच्छा हो उसे प्रार्थना में कह दे। इस प्रकार यह काम प्रतिदिन करना चाहिए।

प्रार्थना के पश्चात् श्री रामायण के सुन्दर काण्ड का प्रेम से पाठ करे। फिर श्री हनुमान जी के सामने बैठ कर श्री हनुमान चालीसा तथा संकट मोचन का प्रतिदिन इक्कीस बार पाठ करे। यदि हनुमान चालीसा का पाठ न कर सके तो उस अवस्था में श्री हनुमान जी के मन्त्र का ढाई लाख जप करे। यह जप चालीस दिन में समाप्त करे। प्रतिदिन सवा छः हजार जप करना चाहिए। पूजा पाठ में नागा बिलकुल नहीं करना चाहिए।

## मन्त्र

ओं ह्रां ह्रीं ह्रीं श्रीवायुपुत्राय नमः।

प्रतिदिन जप करने के पश्चात् श्री हनुमान जी की आरती करे। फिर सूर्य भगवान को जल दे। फिर नमस्कार करके वस्त्र आदि उतार कर रख दे और अपने काम में लग जाये। साधक को चाहिए कि वह केवल एक समय भोजन करे। नमक का बिल्कुल प्रयोग न करे। केवल मीठा, दही, दूध, घी, आटे की रोटी पकवा कर खाये। या हलुवा बना कर खाये। फिर शाम को केवल हनुमान चालीसा का पाठ करे। पाठ करते समय धूप जला कर दीपक जलाना चाहिये। जो चीजें प्रातः काल मूर्ति पर चढ़ाई थीं, उनको उतार कर अलग रख ले। उनमें से फल स्वयं खा ले। जो जल श्रीहनुमान जी के आगे रक्खा था, उसे अपने प्रयोग में ले आये।

प्रतिदिन बच्चों में मिठाई बांटा करे और फिर चालीस दिन के पश्चात् श्रीहनुमान जी का पाठ करके उपरोक्त मन्त्र का पचास हजार हवन करे। यानी कपूर, गुग्गुल, घी, चम्पापुष्प, श्वेत चन्दन के बूरे की आहुति दे। छोटे-छोटे बच्चों में प्रसाद बाँटे।

पूजा के दिनों में श्रीहनुमान जी कई बार दर्शन देते और साधक की रक्षा करते और उसको हर प्रकार के कष्टों से बचाते हैं।

इस प्रकार श्री हनुमान जी सिद्ध हो जाते हैं। हर मंगलवार को श्री हनुमान जी को सिन्दूर तथा घी का चोला चढ़ाना चाहिये और मिठाई का भोग लगाकर वह मिठाई बच्चों में बाँट देनी चाहिये।

जब साधक श्री हनुमान जी को सिद्ध कर ले तो साधक में बड़ी भारी

शक्ति आ जाती है। यदि, साधक अपने चरित्र को ठीक रक्खे और सदा-सर्वदा हनुमान जी का पूजन तथा पाठ करता रहे तो उसको किसी प्रकार का कष्ट नहीं होगा और धन-धान्य उसके पास अपने आप जमा होता रहेगा।

साधक को चाहिए कि सिद्धि प्राप्ति हो जाने के पश्चात् भी प्रत्येक मंगलवार को व्रत रक्खे। प्रतिदिन श्री हनुमान जी का पूजन करके पाठ करे। बच्चों में मिठाई बाँटे।

## और फिर सिद्धि की प्राप्ति के बाद

जब साधक पर कोई संकट आ पड़े तो उसको चाहिये कि वह श्रीहनुमान जी से प्रार्थना करे। संकट टल जायेगा।

श्री हनुमान जी के चरणों का तिलक लगाकर साधक जिसके सामने जायेगा, वह साधक जो कुछ भी कहेगा मान जायेगा। राजदरबार में जाने से सब काम ठीक हो जायेंगे। संकट मिट जायेंगे। विपत्तियाँ दूर हो जायेंगी। व्याधियाँ नष्ट हो जायेंगी।

श्री हनुमान जी का पाठ करके उनके चरणों से फूल लेकर, तथा पहिन कर, जो व्यक्ति, जिसभी काम के लिये जायेगा उसको अवश्य सफलता प्राप्त होगी।

श्री हनुमान जी का चरणामृत जिस रोगी को विश्वास के साथ दिया जायेगा वह अवश्यमेव स्वस्थ हो जायेगा।

श्री हनुमान जी का जल जिस स्थान पर छिड़क दिया जायेगा उस स्थान में से भूत प्रेत आदि सब के सब भाग जायेंगे।

जिस मकान में गर्भवती स्त्री हो उस स्थान पर पाठ करने से प्रेत-आत्माएं, भूत-प्रेत, पिशाच, श्मशानवासिनी, छाया आदि-आदि सबके-सब दूर हो जायेंगे।

संसार में ऐसा कोई भी कठिन कार्य नहीं है जिसको श्री हनुमान जी की कृपा से किया न जा सकता हो।

साधक यदि सत्यवादी तथा सदाचारी हो तो वह श्री हनुमान जी की कृपा

से वर्षों बाद होने वाली बातें पहले बता सकता है। जो कठिनाइयाँ सामने आयें उनको दूर करने के उपाय श्री हनुमान जी स्वप्न में दर्शन देकर बता देते हैं। साधक को प्रत्येक अवस्था में शुद्ध तथा पवित्र रहना चाहिये।

उपरोक्त मन्त्र पाठ करने से सभी संकट मिट जाते हैं।

## आरती श्री हनुमान जी की

जाके बल से गिरवर कांपे,
भूत पिशाच निकट नहीं झांके।
आरती कीजे हनुमान लला की,
दुष्ट दलन रघुनाथ कला की।
लंकासी कोट समुद्रसी खाई, जात पवनसुत बार न लाई।
दे बीड़ा रघुनाथ पठाए, लंका जलाय सिया सुधि लाए।
जगमग ज्योति अवधपुर राजा घंटा ताज पखावज बाजा।
शक्ति बाण लगा लक्ष्मण को, लाय संजीवनी लषन जियाये।
बैठ पाताल छोड़ यम कातर, अहिरावण की भुजा उखाड़े।
आरती कीजै जैसी तैसी, ध्रुव प्रह्लाद विभीषण जैसी।
सुरनर मुनिजन आरती उतारें, जय जय जय हनुमान उचारें।
कंचन थाल कपूर सुहाई, आरती करत अंजनी माई।
बांई भुजा से असुर संहारे, दाहिनी भुजा से सब संत उबारे।
लंका जलाय असुर सब मारे, रामचन्द्र के काज संवारे।
अंजनीपुत्र महाबलदायक, देव संत के सदा सहायक।
लंका विध्वंस करी रघुराई, तुलसीदास कपि आरती गाई।
जो हनुमानजी की आरती गावे, बसि बैकुण्ठ अमर पद पावे।

# 6

# दुर्गा साधन

हमारे प्राचीन शास्त्रों के अनुसार दुर्गा देवी नौ रूपों में प्रकट हुई हैं। उन सब रूपों की पृथक्-पृथक् कथा इस प्रकार है :—

## १. महाकाली

एक बार जब पूरा संसार प्रलय से ग्रस्त हो गया था और चारों ओर पानी-ही-पानी दिखाई देता था उस समय भगवान् श्रीविष्णु की नाभि से एक कमल उत्पन्न हुआ। उस कमल से ब्रह्मा जी निकले। इसके अलावा श्रीभगवान के कान में से कुछ मैल भी निकला। उस मैल से कैटभ और मधु नाम के दो दैत्य बन गये। जब उन दैत्यों ने चारों तरफ देखा तो श्रीब्रह्मा जी के अलावा उन्हें कुछ भी दिखाई नहीं दिया। श्री ब्रह्मा जी को देखकर वह दोनों दैत्य उनको मारने के लिए दौड़े। तब भयभीत हुए श्री ब्रह्मा जी ने भगवान् श्रीविष्णु जी की स्तुति की। स्तुति से, भगवान् श्री विष्णु की आँख में जो महामाया योग-निद्रा के रूप में निवास करती थी लोप हो गई और विष्णु भगवान् की नींद खुल गई। उनके जागते ही दोनों दैत्य उनके साथ लड़ने लगे। और इस प्रकार पाँच हजार साल तक युद्ध चलता रहा। अन्त में भगवान् की रक्षा के लिये महामाया ने असुरों की बुद्धि को बदल दिया। तब वह असुर भगवान् श्रीविष्णु से कहने लगे—"हम आपके युद्ध से प्रसन्न हैं, जो चाहो सो वर माँग लो।" भगवान् ने मौका देखा और कहने लगे—"यदि हमें वर देना है तो यह वर दो कि दैत्यों का नाश हो।" दैत्यों ने कहा—"ऐसा ही होगा।" ऐसा कहते ही महाबली दैत्यों का नाश हो गया। जिस देवी ने असुरों की बुद्धि को बदला था वह महाकाली थी।

## २. महालक्ष्मी

एक समय महिषासुर नाम का एक दैत्य हुआ। उसने समस्त राजाओं को हराकर पृथ्वी और पाताल पर अपना अधिकार कर लिया। जब वह देवताओं से युद्ध करने लगा तो देवता भी उससे युद्ध में हार कर भागने लगे। भागते-भागते वह भगवान् श्रीविष्णु के पास पहुँचे और उस दैत्य से बचने के लिये स्तुति करने लगे। तब भगवान् श्रीविष्णु और भगवान् श्रीसदाशिव के शरीर से एक तेज निकला, जिसने महालक्ष्मी का रूप धारण किया। इन्हीं महालक्ष्मी ने महिषासुर दैत्य को युद्ध में हरा कर देवताओं का कष्ट दूर किया।

## ३. महासरस्वती या चामुण्डा

एक समय शुम्भ-निशुम्भ नाम के दो दैत्य बहुत बलशाली हुए थे। उनसे युद्ध में मनुष्य तो क्या, देवता तक हार गये। जब देवताओं ने देखा कि अब वह युद्ध में जीत नहीं सकते, तब वह स्वर्ग छोड़कर भगवान् श्री विष्णु की स्तुति करने लगे। उस समय भगवान् के शरीर में से एक ज्योति प्रकट हुई, जो कि महासरस्वती थी। उसका रूप देखकर वह दैत्य मुग्ध हो गये और अपना सुग्रीव नाम का दूत उस देवी के पास अपनी इच्छा प्रकट करते हुए भेजा। उस दूत को देवी ने वापिस कर दिया। तब उन्होंने अपना धूम्राक्ष नामक सेनापति भेजा जो अपनी सेना सहित देवी द्वारा मार दिया गया। फिर चंडमुंड लड़ने आये वह भी मारे गए। उसके बाद रक्तबीज लड़ने आया, जिसकी रक्त की एक बूंद जमीन पर गिरने से एक वीर पैदा होजाता था। उसे भी देवी ने मार गिराया। फिर चामुण्डा से शुम्भनिशुम्भ दोनों लड़ने आये और मारे गये। सब दैत्यों की मृत्यु के बाद देवता बहुत प्रसन्न हुए।

## ४. योगमाया

जब कंस ने वसुदेव के छः पुत्रों का वध कर दिया था और सातवें गर्भ में शेषनाग बलराम जी आये जो रोहिणी के गर्भ में प्रवेश करके प्रकट हुए तब आठवां जन्म भगवान् श्रीकृष्ण चन्द्र जी महाराज का हुआ। साथ-ही-साथ गोकुल में यशोदा जी के गर्भ से योगमाया का जन्म हुआ जो वसुदेव जी के द्वारा

भगवान् श्रीकृष्ण चन्द्र जी महाराज के बदले मथुरा में लाई गई। जब कंस उस योगमाया कन्या स्वरूप को मारने लगा तो उस योगमाया ने कंस के हाथ से छूटकर आकाश में जाकर देवी रूप धारण कर लिया। इसी योगमाया ने भगवान् श्रीकृष्ण चन्द्र जी महाराज के साथ योगविद्या और महाविद्या बनकर कंस आदि असुरों को मरवाया था।

## ५. रक्तदन्तिका

एक बार पृथ्वी पर वैप्रचित्त नाम के असुर ने बहुत से कुकर्म किये। उसने मनुष्य और देवताओं को बहुत दुख दिया। उस समय दुर्गा देवी ने रक्तदन्तिका नाम से अवतार लिया और वैप्रचित्त आदि असुरों का संहार किया। इस देवी ने असुरों के खून का पान किया। इसी कारण इस देवी का नाम रक्त-दन्तिका विख्यात हुआ।

## ६. शाकम्भरी

एक समय पृथ्वी पर सौ वर्ष तक वर्षा नहीं हुई। इस कारण पृथ्वी पर त्राहि-त्राहि होने लगी। उस समय मुनियों ने मिलकर भगवती की आराधना की। तब जगदम्बा ने शाकम्भरी नाम से अवतार लिया और जल वर्षा करके पृथ्वी के समस्त जीवों को जीवन दान दिया।

## ७. दुर्गा

एक समय भारतवर्ष में दुर्गम नाम का दैत्य हुआ। उसके डर से पृथ्वी, पाताल और स्वर्ग में निवास करने वाले सभी भयभीत रहते थे। उस समय भगवान् की शक्ति ने दुर्गा या दुर्गसेनी नाम से अवतार लिया और दुर्गम दैत्य को मारकर ब्राह्मणों और हरिभक्तों की रक्षा की। दुर्गम दैत्य को मारने के कारण इनका नाम दुर्गा देवी प्रसिद्ध हो गया।

## ८. भ्रामरी

एक बार एक महान् अत्याचारी अरुण नाम का असुर पैदा हुआ। उसने स्वर्ग में जाकर उपद्रव करना शुरू कर दिया। देवताओं की पत्नियों का सतीत्व

नष्ट करने की कुचेष्टा करने लगा। अपने सतीत्व की रक्षा करने के लिये देवियों ने भैरों का रूप धारण कर लिया। तब उन देव-पत्नियों की रक्षा के लिये देवी दुर्गा ने भ्रामरी का रूप धारण करके उस असुर को उसकी सेना सहित मार कर उनके सतीत्व की रक्षा की।

## ६. चण्डिका

एक बार पृथ्वी पर चंड और मुण्ड नाम के दो दैत्य पैदा हुए। उन्होंने संसार में अपना राज्य फैलाया, यहाँ तक कि स्वर्ग में जाकर देवताओं को हराकर स्वर्ग पर अपना अधिकार कर लिया। इससे देवता बहुत दुखी हुए तब देवी चण्डिका का जन्म हुआ, जिसने चंड और मुण्ड नाम के दैत्यों को मार कर देवताओं को पुनः स्वर्ग लोक का राज्य दिया।

## श्री दुर्गा देवी की पूजा विधि

दुर्गा-पूजा करने वाले साधक को उचित है कि वह स्नानादि से शुद्ध होकर पवित्र आसन पर बैठकर पूर्वाभिमुख होकर पहले आचमन, संकल्प आदि की क्रियायें करे। तत्पश्चात् श्रीदुर्गा देवी के चित्र, मूर्ति अथवा प्रतीक रूप में अन्य जो भी वस्तु रखी गई हो, उसको भगवती दुर्गा का प्रतीक रूप मानकर सर्व प्रथम उसके लिये पाद्य, अर्घ्य एवं आचमन के लिये जल निक्षेप करे। फिर क्रमशः गन्ध, सिन्दूर, अक्षत, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य, फल, ताम्बूल (पान), सुपारी आदि से भगवती का यथाविधि एवं यथाशक्ति पूजन करे।

भगवती दुर्गा की पूजा में रोली अथवा गन्ध के स्थान पर लाल चन्दन एवं सिंदूर का उपयोग किया जाता है तथा लौंग के जोड़े को शुद्ध घी में डुबोकर अंगारे पर चढ़ाने का विशेष महत्त्व है। वैसे भी देवी की पूजा में लौंग, सिंदूर नारियल, बताशे तथा लाल वस्त्र का प्रयोग अवश्य करना चाहिये। भगवती दुर्गा के पूजन के लिये लाल रंग के पुष्प सर्वश्रेष्ठ माने गये हैं।

पूजा समाप्त करने के बाद आरती करनी चाहिये। स्तोत्र का पाठ करना चाहिये। जो लोग संस्कृत जानते हैं उन्हें दुर्गा सप्तशती का पाठ भी करना चाहिये।

भगवती दुर्गा के पूजन, ध्यान एवं हवन में प्रयुक्त होने वाले— उच्चारण किये जाने वाले कुछ प्रमुख मन्त्र निम्नलिखित हैं—

दुर्गे स्मृता हरसि भीतिमशेषजन्तोः
स्वस्थैः स्मृता मतिमतीव शुभां ददासि ।
दारिद्र्यदुःखभयहारिणि का त्वदन्या
सर्वोपकारकरणाय सदार्द्रचित्ता ॥ १
सर्वमंगलमंगल्ये शिवे सर्वार्थसाधिके ।
शरण्ये त्र्यम्बके गौरि नारायणि नमोऽस्तु ते ॥ २
शरणागतदीनार्तपरित्राणपरायणे ।
सर्वस्यार्तिहरे देव नारायणि नमोऽस्तु ते ॥ ३
रोगानशेषानपहंसि तुष्टा रुष्टा तु कामान् सकलानभीष्टान् ।
त्वामाश्रितानां न विपन्नराणां त्वामाश्रिता ह्याश्रयतां प्रयान्ति ॥ ४
सर्वबाधाप्रशमनं त्रैलोक्यस्याखिलेश्वरि ।
एवमेव त्वया कार्यमस्मद्वैरिविनाशनम् ॥ ५
जयन्ती मंगला काली भद्रकाली कपालिनी ।
दुर्गा क्षमा शिवा धात्री स्वाहा स्वधा नमोऽस्तु ते ॥ ६
जय त्वं देवि चामुण्डे जय भूतार्तिहारिणि ।
जय सर्वगते देवि कालरात्रि नमोऽस्तु ते ॥ ७
गौरी पद्मा शची मेधा सावित्री विजया जया ।
देवसेना स्वधा स्वाहा मातरो लोकमातरः ॥ ८
सर्वमंगलमङ्गल्ये शिवे सर्वार्थसाधिके ।
शरण्ये त्र्यम्बके गौरि महालक्ष्मि नमोऽस्तु ते ॥ ९
खड्गं चक्रगदेषु चापपरिघाञ्छूलं भुशुण्डीं शिरः
शंखं संदधतीं करैस्त्रिनयनां सर्वांगभूषावृताम् ।
नीलाश्मद्युतिमास्यपाददशका षेवे महाकालिकां
यामस्तौत्स्वपिते हरौ कमलजो हन्तुं मधुं कैटभम् ॥ १०

अक्षस्रक्परशुं गदेषु कुलिशं पद्मं धनुः कुण्डिकां
दंडं शक्तिमसिं च चर्म जलजं घण्टां सुराभाजनम् ।
शूलं पाशसुदर्शने च दधतीं हस्तैः प्रसन्नाननां
सेवे सैरिभमर्दिनीमिह महालक्ष्मीं सरोजस्थिताम् ॥ १

घंटां शूलहलानि शङ्खमुसले चक्रं धनुः सायकं
हस्ताब्जैर्दधतीं घनान्तविलसच्छीतांशुतुल्यप्रभाम ।
गौरीदेहसमुद्भवां त्रिजगतामाधारभूतां महा-
पूर्वामत्र सरस्वतीमनुभजेच्छुम्भादिदैत्यार्दिनीम् ॥ १२

साधक को चालीस दिन तक प्रति दिन पाँच हजार जप करना चाहिये और फिर उसके बाद एक हजार मन्त्र का प्रतिदिन हवन करना चाहिये और इस प्रकार चालीस दिन में दो लाख जाप पूरा करना चाहिये ।

## हवन की सामग्री

| | |
|---|---|
| फुलाही की लकड़ी | नारियल की गिरी |
| कपूर | बादाम की गिरियाँ |
| श्वेत तथा लाल चन्दन | खांड |
| गुग्गुल | मावा |
| श्वेत सरसों | एलारा |
| काली मिर्चा | काले तिल |
| शहद | जौ |
| शुद्ध देशी घी | |

विधि—

इन सब वस्तुओं को लेकर इकट्ठी करके घी में मिला लें । पश्चात् हवन कुण्ड में फुलाही की लकड़ी की आग जलाकर उस पर घी डालें । फिर मन्त्र पढ़कर आहुति डालें । एक हजार आहुति देने के पश्चात् सूर्य भगवान को जल देवें और श्रीदुर्गा देवी को नमस्कार करें ।

सबसे पहले श्री दुर्गा देवी की पूजा करें। उसके पश्चात् हवन करें। और फिर सूर्य को जल देकर सारा सामान सम्भाल करके दूसरे कामों की तरफ ध्यान देवें।

### मन्त्र

ऐं ह्रीं क्लीं चामुण्डायै विच्चे।

इस मन्त्र का जाप करें और जब हवन करना हो उस समय मन्त्र के अन्त में स्वाहा शब्द कह देवें।

चालीस दिन के पश्चात्, इकतालीसवें दिन बहुत सी कुंवारी कन्याओं को आमन्त्रित करके, उनके पैर धोकर उनके माथे पर तिलक लगायें। उनको दुर्गा का रूप जानकर उनको मिठाई दें और कुछ नकदी सब में बांट कर उनको प्रसन्न करें। फिर उनको हाथ जोड़कर नमस्कार करें और उनको बिदा कर देवें। रात को श्रीदुर्गा देवी की आरती करके नमस्कार करें। रात को भगवती दुर्गा देवी स्वप्न में दर्शन देंगी।

साधक को प्रतिदिन श्रीदुर्गा देवी की पूजा करनी चाहिये। यदि प्रति दिन जप व हवन के लिये समय निकाल सकें तो प्रतिदिन यह कार्य करना चाहिये। साधक को धन का अभाव नहीं रहेगा और उसको किसी प्रकार का भी दुख दर्द नहीं सतायेगा। जब भी कोई काम आ पड़े, भगवती के आगे प्रार्थना करे। भगवती सब कुछ ठीक कर देंगी।

### दुर्गा स्तोत्र

पूजन जपादि के उपरान्त दुर्गा-स्तोत्र का पाठ करना चाहिए। यह स्तोत्र समस्त मनोकामनाएँ पूर्ण करने वाला, समस्त सिद्धियों को देने वाला तथा समस्त पापों को नष्ट करने वाला है।

स्तोत्र इस प्रकार है—

"न मन्त्रन्नो यन्त्रन्तदपि च न जाने स्तुतिमहो
न चाह्वानं ध्यानन्तदपि च न जाने स्तुतिकथाः।

न जाने मुद्रास्ते तदपि च न जाने विलपनं
परञ्जाने मातस्त्वदनु शरणं क्लेशहरणम् । १ ।

विधेरज्ञानेन द्रविणविरहेणाऽलसतया
विधेयाशक्यत्वात्तव चरणयोर्य्या च्युतिरभूत् ।
तदेतत्क्षन्तव्यञ्जननि सकलोद्धारिणि शिवे
कुपुत्रो जायेत क्वचिदपि कुमाता न भवति । २ ।

पृथिव्याम्पुत्रास्ते जननि बहवः सन्ति सरलाः
परन्तेषाम्मध्ये विरलतरलोऽहं तव सुतः ।
मदीयोयन्त्यागः समुचितमिदन्नो तव शिवे
कुपुत्रो जायेत क्वचिदपि कुमाता न भवति । ३ ।

जगन्मातर्म्मातस्तव चरणसेवा न रचिता
न वा दत्तन्देवि द्रविणमपि भूयस्तव मया ।
तथाऽपि त्वं स्नेहं मयि निरुपमंय्यत्प्रकुरुषे
कुपुत्रो जायेत क्वचिदपि कुमाता न भवति । ४ ।

परित्यक्त्वा देवान्विविधविधिसेवाकुलतया
मया पञ्चाशीतेरधिकमुपनीते तु वयसि ।
इदानीञ्चेन्मातस्तव यदि कृपा नाऽपि भविता
निरालम्बो लम्बोदर जननि कं यामि शरणम् । ५ ।

श्वपाको जल्पाको भवति मधुपाकोपमगिरा
निरातङ्को रङ्को विहरति चिरङ्कोटिकनकैः ।
तवापर्णे कर्णे विशति मनुजानां फलमिदं-
ञ्जनः को जानीते जननि जपनीयञ्जपविधौ । ६

चिताभस्मालेपो गरलमशनन्दिक्पटधरो
जटाधारी कण्ठे भुजगपतिहारी पशुपतिः ।
कपालीभूतेशो भजति जगदीशैकपदवी-
म्भवानि त्वत्पाणिग्रहणपरिपाटीफलमिदम् । ७ ।

न मोक्षस्याकाङ्क्षा न च विभववाञ्छापि च न मे
न विज्ञानापेक्षा शशिमुखि सुखेच्छापि न पुनः ।
अतस्त्वां सँय्याचे जननि जननं य्यातु मम वै
मृडानी रुद्राणी शिवशिव भवानीति जपतः । ८ ।
नाराधितासि विधिना विविधोपचारैः
किं रूक्षचिन्तनपरैर्न्न कृतंव्वचोभिः ।
श्यामे त्वमेव यदि किञ्चन मय्यनाथे
धत्से कृपामुचितमम्ब परन्तवैव । ९ ।
आपत्सु मग्नः स्मरणन्त्वदीयङ्करोमि दुर्गे करुणार्णवेशि ।
नैतच्छठत्वम्मम भावयेथाः क्षुधा तृषार्त्ता जननीं स्मरन्ति । १० ।
जगदम्ब विचित्रमत्र किम्परिपूर्णा करुणास्ति चेन्मयि ।
अपराधपरम्परावृतन्नहि माता समुपेक्षते सुतम् । ११ ।
मत्समः पातकी नास्ति पापघ्नी त्वत्समा न हि ।
एवं ज्ञात्वा महादेवि यथायोग्यन्तथा कुरु । १२ ।"
। इति स्तोत्रम् ।

दुर्गा-कवच

दुर्गा कवच का पाठ किए बिना मन्त्र का जप निष्फल हो जाता है अतः प्रत्येक साधक को कवच का पाठ अवश्य करना चाहिए ।

यह दुर्गा कवच साधक की समस्त मनोकामनाओं को पूर्ण करने वाला एवं तीनों लोको में रक्षा करने वाला है । इस कवच को अष्ट-गन्ध द्वारा भोज-पत्र पर लिखकर यथाविधि पूजन करके कण्ठ अथवा भुजा में धारण करने से भूत, प्रेत, पिशाच ग्रह, राक्षस आदि के दोषों का नाश होता है तथा हिंस्रजन्तु, शत्रुसङ्कट आदि से रक्षा होती है ।

कवच इस प्रकार है—

"शृणु देवि प्रवक्ष्यामि कवचं सर्व्वसिद्धिदम् ।
पठित्वा पाठयित्वा च नरो मुच्येत सङ्कटात् ॥

अज्ञात्वा कवचन्देवि दुर्गामन्त्रञ्च यो जपेत् ।
स नाप्नोति फलन्तस्य परञ्च नरकम्व्रजेत् ।।

उमादेवी शिरः पातु ललाटे शूलधारिणी ।
चक्षुषी खेचरी पातु कर्णौ चत्वरवासिनी ।।

सुगन्धनासिके पातु वदनं सर्व्वधारिणी ।
जिह्वाञ्च चण्डिका देवी ग्रीवांसौ भद्रिका तथा ।।

अशोकवासिनी चेतो द्वौ बाहू वज्रधारिणी ।
हृदयं ललिता देवी उदरं सिंहवाहिनी ।।

कटिम्भगवती देवी द्वावूरू विन्ध्यवासिनी ।
महाबला च जंघे द्वे पादौ भूतलवासिनी ।।

एवं स्थितासि देवि त्वन्त्रैलोक्ये रक्षणात्मिका ।
रक्ष मां सर्व्वगात्रेषु दुर्गे देवि नमोऽस्तु ते ।।"

।। इति दुर्गाकवचम् ।।

## दुर्गा जी की आरती

जै अम्बे मैया मंगलमूर्ति मैया जै आनन्दकरणी
तुमको निशि दिन ध्यावे हरि ब्रह्मा शिवरी । टेक

मांग सिंदूर विराजत टीको मृग मद को,
उज्ज्वल से दोउ नैना चन्द्रवदन नीको । जय०

कनक समान कलेवर रक्ताम्बर राजे,
रक्तपुष्प गल माला कंठन पर साजे । जय०

केहरी वाहन राजत खड़ग खप्पर धारी,
सुर नर मुनि जन सेवत तिनके दुखहारी । जय०

कानन कुण्डल शोभित नासाग्रे मोती,
कोटिक चन्द्र दिवाकर राजत सम ज्योति । जय०

शुम्भ निशुम्भ विडारे महिषासुर घाती,
धूम्रविलोचन नैना निशि दिन मदमाती । जय०

चौंसठ योगिनी गावत नृत्य करत भैरों,
बाजत ताल मृदंगा अरु बाजत डमरु । जय०

भुजा चार अति शोभित खड्ग खप्परधारी,
मनवांछित फल पावत सेवत नरनारी । जय०

कंचन थाल विराजत अगर कपूर बाती,
श्रीमालकेतु में राजत कोटि रतन ज्योति । जय०

श्रीअम्बे जी की आरती जो कोई नर गावे,
कहत शिवानन्द स्वामी सुख सम्पति पावे । जय०

# 7

# काली साधन

## काली मन्त्र

कालीकवच समस्त मनोकामनाओं को पूर्ण करने वाला, समस्त पापों को नष्ट करने वाला तथा समस्त सिद्धियों को देने वाला कहा गया है।

इस कवच का पाठ किए बिना भगवती काली का कोई भी मन्त्र दस लाख की संख्या में जपने पर भी सिद्ध नहीं होता ऐसी अनुश्रुति है। अस्तु, काली उपासकों को इस कवच का पाठ अवश्य करना चाहिए।

कहा गया है कि जो व्यक्ति इस कवच को अष्ट गन्ध द्वारा भोजपत्र के ऊपर लिखकर धूप, दीप आदि से पूजन करने के बाद ताबीज में मढ़कर कण्ठ अथवा भुजा में धारण करता है वह तीनों लोकों को मोहित कर लेता है।

कवच इस प्रकार है—

### भैरव्युवाच

कालीपूजा श्रुता नाथ भावाश्च विविधाः प्रभो !
इदानीं श्रोतुमिच्छामि कवचम्पूर्व्वसूचितम् ॥ १
त्वमेव स्रष्टा पाता च संहर्ता च त्वमेव हि ।
त्वमेव शरणं नाथ त्राहि मां दुःखसङ्कटात् ॥ २

### भैरव उवाच

रहस्यं शृणु वक्ष्यामि भैरवि प्राणवल्लभे ।
श्रीजगन्मंगलन्नाम कवचम्मन्त्रविग्रहम् ॥ ३

पठित्वा धारयित्वा च त्रैलोक्यम्मोहयेत्क्षणात्
नारायणोपि तद्धृत्वा नारी भूत्वा महेश्वरम् ।। ४
योगिनं क्षोभमनयज्जप्त्वा चेमं रघूत्तमः,
वरतृप्तो जघानैव रावणादीन् निशाचरान् ।। ५
यस्य प्रसादादीशोऽहं त्रैलोक्यविजयी भुवः
धनाधिपः कुबेरोपि सुरेशोऽभूच्छचीपतिः ।। ६
एवं हि सकला देवास्सर्वसिद्धीश्वराः प्रिय ।
श्रीजगन्मङ्गलस्यास्य कवचस्य ऋषिः शिवः ।। ७
छन्दोऽनुष्टुब्देवता च कालिका दक्षिणेरिता ।
जगताम्मोहने दुष्टविजये भुक्तिमुक्तिषु ।। ८
योषिदाकर्षणे चैव विनियोगः प्रकीर्तितः ।
शिरो मे कालिका पातु क्रीङ्कारैकाक्षरी परा ।। ९
क्रीं क्रीं क्रीं मे ललाटञ्च कालिका खड्गधारिणी
हूँ हूँ पातु नेत्रयुगं ह्रीं ह्रीं पातु श्रुती मम ।।१०
दक्षिणे कालिका पातु घ्राणयुग्मम्महेश्वरी
क्रीं क्रीं क्रीं रसनाम्पातु हूँ हूँ पातु कपोलकम् ।। ११
वदनं सकलम्पातु ह्रीं ह्रीं स्वाहास्वरूपिणी
द्वाविंशत्यक्षरी स्कन्धौ महाविद्या सुखप्रदा ।। १२
खड्गमुण्डधरा काली सर्व्वाङ्गमभितोवतु
क्रीं हूँ ह्रीं त्र्यक्षरी पातु चामुण्डा हृदयम्मम ।। १३
ऐं हूँ ओं ऐं स्तनद्वयं फट् स्वाहा ककुत्स्थलम् ।
अष्टाक्षरी महाविद्या भुजौ पातु सकर्तृका । १४
क्लीं क्रीं हूँ हूँ ह्रों ह्रौं कारी पातु षडक्षरी मम
क्रीं नाभिम्मध्यदेशञ्च दक्षिणे कालिकावतु ।। १५
क्रीं स्वाहा पातु पृष्ठञ्च कालिका सा दशाक्षरी
क्रीं मे गुह्यं सदा पातु कालिकायै नमस्ततः ।। १६

सप्ताक्षरी महाविद्या सर्वतन्त्रेषु गोपिता ।
ह्रीं ह्रीं दक्षिणे कालिके हूं हूं पातु कटिद्वयम् ।। १७
काली दशाक्षरी विद्या स्वाहा मामुरुयुग्मकम् ।
ओं क्रीं क्रीं मे स्वाहा पातु कालिका जानुनी सदा ।। १८
काली हृन्नाम विद्यं यञ्चतुर्व्वर्गफलप्रदा ।
क्रीं ह्रीं पातु सा मे गुल्फन्दक्षिणे कालिकावतु ।। १९
क्रीं हूं ह्रीं स्वाहापदम्पातु चतुर्दशाक्षरी मम
खड्गमुण्डधरा काली वरदाभयधारिणी ।। २०
विद्याभिस्सकलाभिः सा सर्व्वाङ्गमभितोवतु
काली कपालिनी कुल्लकुरुकुल्लाविरोधिनी । २१
विप्रचित्ता तथोग्राभा प्रभादीप्ता घनत्विषा ।
नीला घना बलाका च मात्रा मुद्रामिता च माम् ।। २२
एतास्सर्व्वाः खड्गधरा मुण्डमालाविभूषिताः
रक्षन्तु दिग्विदिक्षु मां ब्राह्मी नारायणी तथा ।। २३
माहेश्वरी च चामुण्डी कौमारी चापराजिता ।
वाराही नारसिंहा च सर्व्वाश्चामितभूषणाः ।। २४
रक्षन्तु स्वायुधैर्दिक्षु विदिक्षु मां यथा तथा ।
इति ते कथितन्दिव्यङ्कवचम्परमाद्भुतम् ।। २५
श्रीजगन्मङ्गलन्नाम महाविद्युत्परिग्रहम् ।
त्रैलोक्याकर्षणम्ब्रह्मकवचं च मयोदितम् ।। २६
गुरुपूजां विधायाथ विधिवत्तु पठेत्ततः ।
कवचन्त्रिस्सकृद्वापि यावज्जीवञ्च वा पुनः ।। २७
एतच्छतार्द्धमावृत्य त्रैलोक्यविजयी भवेत् ।
पुष्पाञ्जली कालिकायै मूलेनैवार्पयेत् सकृत् ।। २८
शतवर्षसहस्राणाम्पूजायाः फलमाप्नुयात् ।
भूर्जे विलिखितञ्चैव स्वर्णस्थन्धारयेद्यदि ।। ३०

त्रैलोक्यम्मोहयेत्क्रोधात्त्रैलोक्यञ्चूर्णयेत् क्षणात्
पुत्रबान्धववान्श्रीमान्नानाविद्यानिधिर्भवेत् ।। ३१
ब्रह्मास्त्रादीनि शस्त्राणि तद्गात्रस्पर्शनात्ततः ।
नाशमायान्ति या नार्ता वन्ध्या वा मृतपुत्रिणी ।। ३२
बह्वपत्या जीवतोका भवत्येव न संशयः ।
न देयम्परशिष्येभ्यो ह्यभक्तेभ्यो विशेषतः ।। ३३
शिष्येभ्यो भक्तियुक्तेभ्यो ह्यन्यथा मृत्युमाप्नुयात् ।
मृद्वीभूयास्य कमला वाग्देवी मन्दिरे सुखे ।। ३४
पौत्रान्तस्थैर्य्यमास्थाय निवसत्येव निश्चितम् ।
इदङ्कवचमज्ञात्वा यो भजेद्वारदक्षिणाम् ।। ३5
शतलक्षम्प्रजप्त्वापि तस्य विद्या न सिध्यति
सहस्रधा तमाप्नोति सोऽचिरान्मृत्युमाप्नुयात् ।। ३६
।। इति श्रीजगन्मंगलनामकालीकवचम् ।।

भावार्थ—श्री भैरवी ने कहा—हे प्रभो ! आपने काली पूजा की विधि तो कही, अब आप मुझे काली-कवच सुनाने की कृपा करें।

श्री भैरव बोले—हे देवि ! भगवती काली के जगन्मंगल नामक कवच को सुनो। इस कवच का पाठ करने अथवा धारण करने वाला व्यक्ति तीनों लोकों को मोहित कर लेता है। इसी कवच का पाठ करके विष्णु, शिव आदि ने उच्च पद पाया है और वे त्रैलोक्यविजयी हुए हैं। इसी कवच के प्रभाव से कुबेर ने धनाधिप का तथा इन्द्र ने इन्द्राणीपति का पद प्राप्त किया था।

इस जगन्मंगल कवच के ऋषि शिव हैं। छन्द अनुष्टुप् है। भगवती दक्षिण कालिका देवता है। संसार को मोहित करने, दुष्टों पर विजय प्राप्त करने, भुक्ति-मुक्ति एवं स्त्रियों को आकर्षित करने में इस कवच का विनियोग है।

इस कवच में देवी के विभिन्न मन्त्र, नाम एवं रूपों के द्वारा अपने शरीर के सभी अंगों की रक्षा की प्रार्थना की गई है।

हे देवि ! यह परम अद्भुत कवच ब्रह्मा के मुख से निकला हुआ तथा तीनों लोकों को आकर्षित करने वाला है। गुरु का पूजन करने के पश्चात् इस कवच का विधिवत् पाठ करना चाहिए। इस कवच का पाठ करने वाला व्यक्ति त्रैलोक्यविजयी हो जाता है। वह महाकवि तथा समस्त सिद्धियों का स्वामी बनता है। जो व्यक्ति इस कवच को भोजपत्र पर लिखकर तथा स्वर्ण के तावीज में भरकर अपने कंठ अथवा भुजा में धारण करता है वह तीनों लोकों को मोहित कर लेता है तथा पुत्र, बन्धु, बान्धव एवं अनेक प्रकार की विद्याओं को प्राप्त करता है। जिस स्त्री के सन्तान न होती हो अथवा होकर मर जाती हो वह यदि इस कवच को धारण करे तो दीर्घजीवी सन्तान को प्राप्त करती है।

भगवती दक्षिण कालिका का यह कवच परम गुप्त है। यह पराये शिष्य तथा अभक्तों को नहीं देना चाहिए। इस कवच का पाठ किए बिना यदि एक करोड़ मन्त्रों का जप किया जाय तो भी सिद्धि प्राप्त नहीं होती।

अपने अपराधों की क्षमा याचना के लिये प्रत्येक काली उपासक को "श्री देव्यपराधक्षमापनस्तोत्र" का पाठ अवश्य करना चाहिए। स्तोत्र इस प्रकार है।

न मन्त्रं नो यन्त्रं तदपि च न जाने स्तुतिमहो
न चाह्वानं ध्यानं तदपि च न जाने स्तुतिकथाः।
न जाने मुद्रास्ते तदपि च न जाने विलपनं
परं जाने मातस्त्वदनुसरणक्लेशहरणम् ॥

भावार्थ—हे माता ! मैं आपके मन्त्र, यन्त्र, स्तुति, आवाहन, ध्यान, स्तुतिकथा 'मुद्रा' तथा विलाप सबसे अनभिज्ञ हूँ। फिर भी मैं आपका अनुसरण करना ही जानता हूँ जो कि हर प्रकार के क्लेशों को दूर करने वाला है॥ १

विधेरज्ञानेन द्रविणविरहेणालसतया
विधेयाशक्यत्वात्तव चरणयोर्या च्युतिरभूत्।

तदेतत्क्षन्तव्यं जननि सकलोद्धारिणि शिवे
कुपुत्रो जायेत क्वचिदपि कुमाता न भवति ॥ २

भावार्थ—हे सब का उद्धार करने वाली कल्याणमयी माता ! आपकी पूजा विधि न जानने के कारण धनाभाव से आलस्य से तथा अन्य विधियों को भलीभांति न जानने के कारण मुझ से आपके चरणों की सेवा करने में जो भूल हुई हो उसे आप क्षमा कर दें क्योंकि पुत्र तो कुपुत्र हो जाता है परन्तु माता कभी कुमाता नहीं होती ॥ २

पृथिव्यां पुत्रास्ते जननि बहवः सन्ति सरलाः
परं तेषां मध्ये विरलतरलोऽहं तव सुतः ।
त्वदीयोऽयं त्यागः समुचितमिदं नो तव शिवे
कुपुत्रो जायेत क्वचिदपि कुमाता न भवति ॥ ३

भावार्थ—हे माता ! भूमण्डल में तुम्हारे अनेकों सरल पुत्र हैं, परन्तु उनमें अकेला मैं ही परम चंचल हूँ । फिर भी, हे शिवे! मुझे त्याग देना आपके लिए उचित नहीं है क्योंकि पुत्र तो कुपुत्र हो जाता है, परन्तु माता कभी कुमाता नहीं होती ॥ ३

जगन्मातर्मातस्तव चरणसेवा न रचिता
न वा दत्तं देवि द्रविणमपि भूयस्तव मया ।
तथापि त्वं स्नेह मयि निरुपमं यत्प्रकुरुषे
कुपुत्रो जायेत क्वचिदपि कुमाता न भवति ॥ ४

भावार्थ—हे जगन्माता ! मैंने आपके चरणों की सेवा नहीं की और आपकी सेवा में प्रचुर धन भी समर्पित नहीं किया फिर भी जो आप मेरे ऊपर ऐसे अनुपम स्नेह रखती हैं उसका यही कारण है कि पुत्र तो कुपुत्र होता है परन्तु माता कभी कुमाता नहीं होती ॥ ४

परित्यक्ता देवा विविधविधिसेवाकुलतया
मया पञ्चाशीतेरधिकमपनीते तु वयसि ।
इदानीं चेन्मातस्तव यदि कृपा नापि भविता
निरालम्बो लम्बोदरजननि कं यामि शरणम् ॥

भावार्थ—हे गणपतिजननी ! मैंने अपनी पचासी वर्ष से अधिक आयु हो जाने पर, पूजा करने की विविध विधियों से घबरा कर अन्य सभी देवताओं को छोड़ दिया है। इस समय यदि मुझे तुम्हारी कृपा न होगी तो मैं निरालम्ब होकर किसकी शरण में जाऊँगा ।। ५

श्वपाको जल्पाको भवति मधुपाकोपमगिरा
निरातङ्को रङ्को विहरति चिरं कोटिकनकैः ।
तवापर्णे कर्णे विशति मनुवर्णे फलमिदं
जनः को जानीते जननि जपनीयं जपविधौ ।।६

भावर्थ—हे अपर्णे माता ! आपके मन्त्राक्षरों के कान में पड़ते ही चाण्डाल भी सुमधुर वाणी का वक्ता बन जाता है तथा महादरिद्री व्यक्ति भी करोड़ों सुवर्ण मुद्राओं से युक्त होकर चिरकाल तक निर्भय बना रहता है। उस मन्त्र के जप के अनुष्ठान का जो फल है, उसे कौन जान सकता है ?

चिता भस्मालेपो गरलमशनं दिक्पटधरो
जटाधारी कण्ठे भुजगपतिहारी पशुपतिः ।
कपाली भूतेशो भजति जगदीशैकपदवीं
भवानि त्वत्पाणिग्रहणपरिपाटीफलमिदम् ।।७

भावार्थ—हे भवानि ! चिता की भस्म को रमाने वाले, विष खाने वाले, नंगे रहने वाले, जटाजूट धारण करने वाले, सर्पों की माला पहनने वाले, खप्पर धारण करने वाले तथा भूतों के स्वामी पशुपति महादेवजी ने जो एकमात्र जगदीश्वर का पद प्राप्त किया है वह सब आपके साथ विवाह होने का ही परिणाम है ।। ७

न मोक्षस्याकांक्षा भवविभववाञ्छापि च न मे
न विज्ञानापेक्षा शशिमुखि सुखेच्छापि न पुनः ।
अहं त्वां संयाचे जननि जननं यातु मम वै
मृडानी रुद्राणी शिवशिव भवानीति जपतः ।। ८

भावार्थ—हे शशिमुखी माँ ! मुझे मोक्ष की आकांक्षा नहीं है तथा सांसारिक वैभव, विज्ञान और सुख की लालसा भी नहीं है। मैं तो आपसे यही भीख माँगता हूँ कि मेरी संपूर्ण आयु मृडानी रुद्राणी शिवशिव भवानी आदि नामों का जप करते हुए ही व्यतीत हो ।। ८

नाराधितासि विधिना विविधोपचारैः
किं नेष्टचिन्तनपरैर्न कृतं वचोभिः ।
श्यामे त्वमेव यदि किञ्चन मय्यनाथे
धत्से कृपामुचितमम्ब परं तवैव ।। ९

भावार्थ—हे श्यामा ! मैंने विविध उपचारों से आपकी सेवा नहीं की। अनिष्ट चिन्तन में तत्पर बने रहकर मैंने अपने वचनों द्वारा क्या नहीं किया ? फिर भी आप मुझ अनाथ पर जो कुछ कृपा रखती हैं, वह आपके लिए उचित ही है, क्योंकि आप मेरा माता हैं ।। ९

आपत्सु मग्नः स्मरण त्वदीयं
करोमि दुर्गे करुणार्णवेशे ।
नैतच्छाठ्यं मम भावयेथाः
क्षुधातृषार्ता जननीं स्मरन्ति ।। १०

भावार्थ—हे दुर्गे ! हे करुणामयी महेश्वरी! जब कभी मैं किसी विपत्ति में पड़ता हूँ, तभी आपका स्मरण कर पाता हूँ, इस कारण आप मुझे शठ न समझें क्योंकि भूख-प्यास लगने पर ही बालक अपनी माता का स्मरण करता है ।। १०

जगदम्ब विचित्रमत्र किं
परिपूर्णा करुणास्ति चेन्मयि ।
अपराधपरम्परावृतं
नहि माता समुपेक्षते सुतम् ।। ११

भावार्थ—हे जगदम्बे ! मेरे ऊपर जो आपकी पूर्ण कृपा है इसमें आश्चर्य की कोई बात नहीं है क्योंकि माता अनेक अपराध करने वाले अपने पुत्रों को कभी नहीं त्यागती है ।। ११

मत्समः पातकी नास्ति
पापघ्ना त्वत्समा नहि ।
एवं ज्ञात्वा महादेवि
यथायोग्यं तथा कुरु ॥ १२

भावार्थ—हे महादेवि ! मेरे समान पापी और कोई नहीं है तथा आपके समान पाप का नाश करने वाली भी कोई नहीं है । यह जान कर आप जो उचित समझें वह करें ॥ १२

॥ इति श्रीदेव्यपराधक्षमापनस्तोत्रम् ॥

भगवती महाकाली पार्वती का ही एक तामसी रूप है । विभिन्न तन्त्र ग्रन्थों में काली देवी की साधना एवं ध्यान सम्बंधी विभिन्न मन्त्रों एवं विधियों का वर्णन किया गया है ।

काली उपासकों की जानकारी के लिए यहाँ पर भगवती काली के विभिन्न स्वरूपों के विभिन्न मन्त्रों से संक्षिप्त पूजा विधि एवं स्तोत्र कवच आदि का उल्लेख किया जा रहा है ।

भगवती काली की साधना में अधिक शारीरिक श्रम करने की आवश्यकता नहीं होती । कालिका देवी के मन्त्रों को ग्रहण करने में मन्त्रशुद्धि आदि तथा नित्यादि दोष का विचार भी नहीं करना पड़ता । भगवती काली के मन्त्र सामान्य श्रम एवं विधियों से ही सिद्ध होकर साधक को अभीप्सित फल प्रदान करते हैं ।

भगवती महाकाली की उपासना के विविध मन्त्र इस प्रकार हैं—

## श्यामा साधन मन्त्र

क्रीं क्रीं क्रीं हूँ हूँ ह्रीं दक्षिणकालिके क्रीं क्रीं हूं हूं श्रीं ह्रीं स्वाहा ।

यह मन्त्र सब मन्त्रों में प्रधान माना जाता है । इस मन्त्र का दो लाख की संख्या में जप करना चाहिए ।

## दक्षिण कालिका के एकासन मन्त्र

(१) क्रीं
(२) ह्रीं

उक्त दोनों मन्त्र एकाक्षरी हैं। इनमें से किसी भी मन्त्र द्वारा देवी की आराधना करने पर साधक को सम्पूर्ण शास्त्रों का ज्ञान प्राप्त होता है। इन मन्त्रों की जपसंख्या एक लाख बताई गई है।

## दक्षिण कालिका के मंत्र

विभिन्न तन्त्र ग्रन्थों में भगवती दक्षिण कालिका के विभिन्न मन्त्रों का उल्लेख किया गया है। वे मन्त्र इस प्रकार हैं।

(१) ओं ह्रीं ह्रीं हूं हूं क्रीं क्रीं क्री दक्षिणे कालिके क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं।

इस एकविंशत्यक्षर मन्त्र की जप संख्या एक लाख बताई गई है। इस मन्त्र के अन्त में स्वाहा जोड़ देने पर तेईस अक्षर का मन्त्र बनता है, यथा—

(२) ओं ह्रीं ह्रीं हूं हूं क्रीं क्रीं क्रीं दक्षिणे कालिके क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं स्वाहा।

उक्त तेईस अक्षर वाले मन्त्र के आदि में प्रणव (ओं) हटा देने पर बाईस अक्षर का मन्त्र बनता है तथा आदि का प्रणव (ओं) और अन्त का स्वाहा पद हटा देने से बीस अक्षर का मन्त्र बनता है।

इन सब मन्त्रों की जप संख्या एक लाख ही है।

(३) क्लीं क्लीं हूं।

यह तीन अक्षर का मन्त्र चामुण्डा कालिका की साधना में प्रशस्त कहा गया है।

(४) ओं ह्रीं क्रीं मे स्वाहा।

इस मन्त्र का वर्णन काली हृदय में किया गया है यह मन्त्र भी अत्यन्त प्रभावशाली है। इसकी जप संख्या २१ हजार बताई गई है।

(५) क्रीं ह्रीं ह्रीं।

(६) क्रीं क्रीं क्रीं स्वाहा।

में यजुर्वेद अध्याय ११ के मन्त्रों की व्याख्या करते हुए महर्षि लिखते हैं—

योग को करने वाले मनुष्य तत्वज्ञान अर्थात् ब्रह्मज्ञान के लिये अपने मन को पहले परमेश्वर से युक्त करते हैं, तब सविता परमेश्वर उनकी बुद्धि को अपनी कृपा से, अपने में युक्त कर लेता है। फिर वह परमेश्वर के प्रकाश को निश्चय करके यथावत् धारण करते हैं। पृथ्वी के बीच में योगी का यही प्रसिद्ध लक्षण है।"

सारांश यह कि भर्ग वह तेज या प्रकाश है जो मोह आदि अंधकार (अज्ञान) जन्य पाप का नाश कर देता है। परमार्थ चिन्ता में भर्ग शक्ति 'उपासक के मस्तिष्क में प्रेरणा करती है। पापों से बचाती और धर्म में प्रवृत्ति तथा अधर्म से निवृत्ति की ओर ले जाती है। संसार मार्ग से इसका सम्बन्ध नहीं है। धन, ऐश्वर्य, सब प्राकृतिक पदार्थों की तथा सुख-दुख के नाश की प्रेरणा स्वयं सविता देव करते हैं। किन्तु भर्ग का सम्बन्ध आध्यात्मिक होता है निज उपासकों के लिए वह प्रत्येक प्रकार की जिम्मेदारी लेता है।

देवस्य—भर्ग देव और धीमहि का सम्बन्ध मनुष्य योनि के साथ है। अन्य योनियों में भी जीव है लेकिन लक्षण में भेद है। जीव तो वृक्षों में, पशुओं में भी है। किन्तु वृक्षों में केवल देह का विकास होता है और पशुओं में देह और प्राण दोनों का। एक मनुष्य है जिसके विकास का ध्येय मन और बुद्धि का विकास है। पहली दो प्रकार की योनियों में मन और बुद्धि गुप्त होती हैं। मनुष्य में वह जाग्रत हो सकती हैं जिसके द्वारा मनुष्य कर्म करता है।

कर्म करने के लिये ज्ञान भी आवश्यक है और ज्ञान देने वाले को देव कहते हैं।

### देव का दूसरा अर्थ दाता

दाता—देने वाला। प्रत्येक प्राणी सुख का अभिलाषी है और सुख मिलता है भोग से। विविध प्रकार के भोग देवों से मिलते हैं। इसलिये देव—दाता देने वाले को भी कहते हैं।

## वह देव क्या देता है ?

वह देव हमें क्या देता है ?—वह देता है सुख तथा ज्ञान । समस्त योनियों में शारीरिक सुख की आवश्यकता है। उनकी तृप्ति भौतिक देवों से होती है। चन्द्रमा, पृथ्वी, जल, अग्नि, अन्न आदि सब देव सुख को देने वाले हैं। मनुष्य को शारीरिक सुख के अतिरिक्त आत्मिक शान्ति की भी इच्छा है। उसके लिये चेतन देवों की आवश्यकता होती है। चेतन देव पाँच हैं—माता, पिता, आचार्य अतिथि और परमेश्वर—इन सबके द्वारा ज्ञान मिलता है।

## इस मन्त्र में सविता के साथ देव क्यों जोड़ा गया है ?

यह उपासकों को भी जानने की आवश्यकता है। सविता के अर्थों में हम पीछे बता आये हैं, कि उसमें सब देव आ जाते हैं, जो कि प्राणियों को शारीरिक सुख पहुँचाते हैं। मगर गुप्त प्रेरक होने के कारण उसके साथ देव शब्द जोड़ा गया है।

भर्गो देवस्य धीमहि—अर्थात् वह सविता चैतन्य देव जिसकी शक्ति भर्गः है। सविता का अर्थ सूर्य है। सूर्य भी अन्नादि औषधियों तथा वनस्पतियों को पकाता है और भौतिक रोग आदि का नाश करता है, उन्हें भून डालता है। मगर सूर्य में मनुष्य के पाप भ्रम को नाश करने तथा पुण्य सत्य कर्मों को पकाने की शक्ति नहीं है। इस देव शब्द के साथ भर्गः का सम्बन्ध केवल मनुष्य योनि के साथ ही है जो धी अर्थात् मन तथा बुद्धि में सत्कर्म के लिये प्रेरणा करती है।

## ज्ञान दो प्रकार का है—एक प्राकृतिक दूसरा आत्मिक

प्राकृतिक ज्ञान से मनुष्य अपने शारीरिक सुख का सामना अर्थात् भौतिक उन्नति, अपने परिश्रम से अधिक से अधिक कर सकता है। भौतिक देवताओं को भी अपने अधिकार में कर लेता है। रेल, तार, ग्रामोफोन, रेडियो, टेलीविजन, वायुयान का आविष्कार आग, जल, वायु आदि देवताओं को अपने अधिकार में करने वाली बात है। यह ज्ञान भी सात्त्विक वृत्ति की सत्य साधना से प्राप्त होता है। किन्तु यह सात्त्विक वृत्ति निम्न प्रकृति में

रहने वाली है और इससे विज्ञान लोक में प्रकाश मिलता है। इससे संसार को पीड़ा भी पहुँचती है। इस ज्ञान की जितनी उन्नति होती है, उतना ही अभिमान, राग-दोष, भय भी बढ़ता है, प्राकृतिक ज्ञान में मिथ्या ज्ञान छिपा रहता है। इस मिथ्या ज्ञान के कारण संसार में दुख, ताप और जन्म मरण का चक्कर बना रहता है। इससे निकलने के लिए ऐसे देव की शरण में जाने की आवश्यकता है जो मनुष्य की बुद्धि को निश्चयात्मक ज्ञान प्राप्त करवायें. वह है भर्गः। निश्चयात्मक ज्ञान से मनुष्य पाप, भ्रम, संशय आदि समस्त विकारों से बचता तथा अपने आपको पहचानता है।

### बाह्य तथा आन्तरिक तह का भेद

वाह्य से सूर्य के द्वारा नेत्र में प्रकाश होता है। जैसा बुद्धि देखती है, वैसा ही आत्मा को ज्ञान होता है और "भर्गः देवस्य" इस प्रकाश स्वरूप देव की भर्ग शक्ति का प्रकाश बुद्धि पर पड़ता है जिसको कि आत्मा देखती है।

सूंघने से घी की ऊपर की तह पर प्रभाव पड़ता है। समझने से निचली तह पर प्रभाव पड़ता है। इस समझने को साक्षात् कहते हैं।

### सविता और देव की एक-गति

जिस प्रकार हम ऊपर दिखा चुके हैं कि सविता किस प्रकार गायत्री के भिन्न-भिन्न रूपों में प्रकट होता है ठीक उसी प्रकार देव शब्द भी कहीं सविता के रूप में, कही स्वयं अपने रूप में सम्बन्धित अथवा असम्बन्धित दोनों तरह से घी में प्रकाश करता है। वरुण का भी घी के साथ सम्बन्ध बन जाता है। वरुण का एक अर्थ है निवारण करने वाला—रोकने वाला (पाप से रोकने वाला)। भगवान की ओर चित्तवृत्ति लगाकर रखने वाले सत्पुरुषों के हृदयों में इस समय भी, भगवान्, कर्त्तव्य-अकर्त्तव्य का प्रकाश करके उन्हें पाप मार्ग से बचाते हैं। फिर हमारे पाप कर्मों का फल दुख देकर भी भगवान् हमें पापमार्ग से रोकने का प्रयत्न करते हैं।

## भजन साधन रहस्य

### बिना रंजिश का काम केवल प्रभु का भजन ही है

### (१) जाप विधि तथा स्थान

मानसिक जप सबसे श्रेष्ठ है, दूसरे दर्जे में धीरे-धीरे जाप होता है। तीन बार कर सकें तो और भी अच्छा है। शुद्धता के साथ होना चाहिये। भीतर बाहर स्थान से मतलब यह है कि गरमी के दिन होने की वजह से सम्भव है शाम को या किसी समय भीतर न बैठ सकें, बाहर बैठने में सुविधा हो तो दोनों जगह बन्दोबस्त कर सकते हैं।

### (२) माला के लाभ

अभी माला द्वारा भजन करते रहते जब कभी माला फेरते फेरते चित्त ऐसा हो जाये कि माला फेरने को मन न करे तो वैसे ही भजन करें। तब माला बन्द करें। बिना माला के मन से करते रहो। जब कुछ देर पीछे संकल्प आने लगे और बन्द न हो तब फिर माला को ही फेरिये—इसी तरह से करते रहें।

कभी-कभी मन ध्यान में या मानसिक जप में नहीं लगता तब माला से, हृदय से, संख्या नियत करके मन को जाप में रखना अच्छा है।

(३) दीर्घ काल तक संतोष तथा ईश्वर अनुग्रह पर निर्भर होकर साधन करना चाहिये तभी सफलता होती है।

जैसा कुछ करते हो यथाशक्ति करते जाओ। उसका असर देखने पर आगे कुछ कहा जा सकता है। औषधि जो दी जाती है उसका प्रभाव देखकर आगे औषधि दी जाती है। यदि, पहिले ही औषधि अनुमान सहित न सेवन की जाय तो वह अपना पूरा प्रभाव नहीं दिखाती। ऐसी हालत में वैद्य आगे की औषधि नहीं दे सकता। कभी-कभी लगातार औषधि सेवन करते करते दूसरी औषधियों का लाभ हो जाता है। यह सब प्रभु की माया है। उसके निकट सब कुछ आसान है। मनुष्य अल्पज्ञ है। उसको जो कुछ पता है वह तुच्छ है और अधूरा है। परन्तु जब ईश्वर पर भार डालकर उनके भरोसे कुछ किया जाता है तब वह आप ही सफलता प्रदान करते हैं। इसलिए सन्तोष रखते हुए चले चलो।

### (४) भजन विधि

लेट कर भजन करने में कुछ हर्ज नही है। परन्तु यदि कभी नींद आ जाये तो घबराना नहीं चाहिये, जब नींद खुल जाये और समय हो तो फिर लेटे-लेटे ध्यान करें।

### (५) प्राणों की तेजी के समय सावधानी रखिये

जब प्राणों की विशेष तेजी हो जाती है, तब जो अवस्था बदलती है, उस को देखकर डरने की कोई बात नहीं है। जब उच्च स्वर से जाप अथवा कीर्तन करते समय जबान बन्द होने लगती है तो कुछ सैकण्ड के वास्ते रुक जाइये तब अवस्था ठीक हो जायेगी। यदि जाप अथवा कीर्तन के समय तेज न बोला जाये तो अच्छा रहेगा। मौके-मौके पर जबान को कुछ समय के लिए आराम देते जायें तो गड़बड़ नहीं होगी।

## गायत्री साधन

### (तन्त्र शास्त्र के अनुसार)

इस परिच्छेद में हम गायत्री देवी के साधन मन्त्र एवं पूजा प्रणाली का वर्णन तन्त्र-शास्त्र के अनुसार करेंगे।

गायत्री का प्रचार दिन प्रति दिन बढ़ रहा है। हमारे देश में लाखों परिवार ऐसे हैं जो प्रतिदिन नियमित रूप से श्रीगायत्री देवी का पूजन करते हैं। गायत्री देवी के सम्बन्ध में मुझे यहां इतना ही कहना है कि इनकी जितनी प्रशंसा की जाये थोड़ी है। यह महादेवी हैं। इनको सिद्ध करने से, साधक के सब काम स्वयमेव ठीक होने लगते हैं। केवल एक गायत्री मन्त्र से हरेक प्रकार के भूत-प्रेत पिशाच आदि दूर हो जाते हैं। यदि किसी ने मकान में जादू-टोना आदि कर दिया हो तो केवल दो दिन के गायत्री पाठ तथा जल छिड़कने से जादू- टोना का प्रभाव दूर हो जाता है। यह अनुभूत है। गायत्री मन्त्र समस्त सम्पत्तियों को देने वाला, समस्त शत्रुओं को नष्ट करने वाला तथा ग्रहपीड़ा, ज्वर, गुह्यकादि के दोष दूर करने वाला है।

जिस मनुष्य ने किसी देवता को सिद्ध करना हो, पहले उसको गायत्री

माता सिद्ध कर लेनी चाहिए। ऐसा करने से साधन-काल में किसी प्रकार का विघ्न निकट नहीं आ पाता।

हमारे प्राचीन ऋषियों ने इसी मन्त्र को सिद्ध करके समस्त सिद्धियां प्राप्त की थीं।

इस मन्त्र को सिद्ध करने के लिए साधक को शुद्ध-पवित्र रहना पड़ता है। उसको प्रत्येक प्रकार की मादक वस्तुओं जैसे मदिरा, चर्स, मांस तथा गर्म वस्तुओं से पूर्ण रूपेण परहेज करना चाहिए। केवल दूध-भात सेवन करना चाहिए। दूसरों से बातचीत नहीं करनी चाहिए। सारा दिन साधना में ही लगे रहना चाहिए। प्रत्येक प्रकार के कुविचारों को मन से निकाल कर काम क्रोध, लोभ, मोह, अहङ्कार नहीं करना चाहिए। किसी प्रकार का छल, कपट नहीं करना चाहिए। गायत्री देवी को सिद्ध करने के लिए, जमीन के नीचे, एक तिकोना स्थान बनाना चाहिए। यदि जमीन के नीचे ऐसी व्यवस्था न हो सके तो उस अवस्था में कोई एकान्त स्थान ढूंढना चाहिए जहां पर दिन रात रहने की व्यवस्था हो सके। साधक को चाहिए कि वह चारपाई पर न सोकर जमीन पर सोये। जमीन पर नर्म घास का बिस्तर बिछाये। केवल दिन में एक बार दूध-चावल का भोजन करे। किसी भी गलत किस्म के आदमी को साधना वाले कमरे में न आने दे। जब तक साधन किया जाये हजामत नहीं बनवानी चाहिए और न ही कोई दुर्गन्ध वाली वस्तु अपने पास रखे। मतलब यह है कि साधक को प्रत्येक प्रकार से शुद्ध एवं पवित्र रहना चाहिए।

जप प्रतिदिन करना चाहिये या जितना भी प्रतिदिन सुगमता पूर्वक किया जा सके उतना करना चाहिए। जितना जप पहले दिन किया था उतना ही प्रतिदिन करना चाहिये। जप में नंगा बिलकुल नहीं होना चाहिए।

पाठ के समय दिन में शुद्ध देशी घी की जोत, अपने पास जलानी चाहिये और रात को सरसों के तेल का दीपक जलाकर अपने पास रखना चाहिये।

**पूजन-विधि—**

गायत्री देवी की मूर्ति बनाकर उसको अपने सम्मुख रखिये। बल्कि गायत्री

देवी का एक छोटा-सा मन्दिर बनाकर मूर्ति को उसमें स्थापित कीजिये। मूर्ति को स्नान करवाइये। फिर चन्दन का तिलक लगाकर उस पर फूल चढ़ाइये और वस्त्र आदि पहनाकर देवी के आगे धूप जलायें। फिर शुद्ध देशी घी की जोत जलाकर देवी के सामने रखिये। आरती कीजिए। मन में गायत्री देवी का विचार कीजिए और मुख से गायत्री मन्त्र का उच्चारण कीजिए।

ध्यान—

गायत्री माता समस्त सुखों को देने वाली, समस्त शत्रुओं को नष्ट करने वाली तथा ग्रह पीड़ा, ज्वर रोग, गुह्यकादि दोष को दूर करने वाली है। सर्वव्यापक, चारों वेद जिन्होंने अपनी जिह्वा पर चढ़ाए हुए हैं, श्वेत मुख और सदा-सदैव आनन्द प्रदान करने वाली जगत् की माता हैं। ऐसी श्री गायत्री माता को नमस्कार हो। इस प्रकार का ध्यान साधक को करना चाहिये। ध्यान के पश्चात् साधक गायत्री माता को अपने मन मन्दिर में बिठाकर जप करना प्रारम्भ कर दे। जप मुंह से न करे बल्कि ध्यान श्री गायत्री जी के चरणों में रखे। इस विधि से जप करे। जब जप समाप्त हो जाये तब श्री सूर्य नारायण को अर्घ दे, और फिर नतमस्तक होकर और हाथ जोड़कर नमस्कार करे। पश्चात् श्री गायत्री माता के मन्दिर के आगे कपड़ा तान दे और उसके बाद अपने घर के काम काज में लग जाये।

जब जप पूर्ण-रूपेण सम्पूर्ण हो जाये तब अपने बनाये हुए श्री गायत्री माता के मन्दिर के सामने एक कुण्ड निर्माण करके 32 हजार गायत्री मन्त्र का हवन करे। हवन की सामग्री निम्नलिखित है—

हवन-द्रव्य निरूपण

| | | | |
|---|---|---|---|
| (१) गुग्गुल | (२) घृत | (३) गेन्दा-पुष्प | (४) श्वेत सरसों |
| (५) लाल-चन्दन | (६) श्वेत-चन्दन | (७) फुलाही की लकड़ी | (८) मेवा |
| (९) खांड | (१०) नारियल | (११) कपूर | (१२) काली मिर्च |
| (१३) शहद | (१४) बालछड़ | (१५) अगर | (१६) तगर |

इन सब चीजों को लेकर बारीक कर ले और फिर घी में मिलाकर एक जगह रखदे और अपने पास रखकर हवन करे।

**होम व्यवस्था—**

हवन कुण्ड के ऊपर लाल रङ्ग की रेखा खींचकर उसे सुन्दर बना ले। फिर किसी ब्राह्मण से गणेश, ओंकार, गौरी, सूर्य, चन्द्रमा आदि की पूजा करवा कर हवन कुण्ड में लकड़ी रखकर, कपूर रख दे। और फिर "ओं अग्नये स्वाहा" यह मन्त्र पढ़कर एक आहुति डाले उसके बाद "इन्द्राय नमः" "देवाय नमः" "महादेवाय नमः" "वासुदेवाय नमः" इतनी आहुतियाँ डालकर फिर गायत्री मन्त्र पढ़कर "स्वाहा" शब्द कहकर आहुति डाले।

हवन की समाप्ति पर यह सारी सामग्री अग्नि में डालकर प्रार्थना करे। फिर ब्राह्मण को भोजन करवाकर दक्षिणा दे। फिर देवी से आज्ञा लेकर स्वयं भोजन करे।

केवल एक ही बार, विधिपूर्वक उपरोक्त जप करने से माता गायत्री देवी सिद्ध हो जाती हैं। और रात्रि को स्वप्न में आकर दर्शन देती हैं और वर देती हैं।

साधक यदि इस मन्त्र का दस बार जप करके किसी रोगी पर दम करे तो उसके समस्त रोग मिट जाते हैं।

इसके अतिरिक्त जब भी कोई काम करना हो, इस मन्त्र का जप करने से वह काम सुगमता पूर्वक हो जायेगा। साधक जिसके सामने जायेगा वह उसे देखकर प्रसन्न होगा और उसके साथ बड़े अच्छे ढंग से बातचीत करेगा। साधक जिस काम के बारे में सोचेगा वह काम शीघ्रातिशीघ्र हो जायेगा। किसी अधिकारी के सामने जाने पर, वह भी बड़े अच्छे ढंग से बातचीत करेगा।

साधक को, गायत्री देवी सिद्ध करने के पश्चात् किसी प्रकार का भय नहीं रहेगा : सब लोग उसका सम्मान करेंगे।

भूत-प्रेत दूर हों—

जिस स्थान में भूत-प्रेत पिशाच आदि आत्माओं का निवास हो, वहाँ प्रतिदिन गायत्री मन्त्र का जाप करके जल छिड़कने से प्रत्येक प्रकार के भूत आदि दूर हो जाते हैं।

मन्त्र सिद्ध करना—

जिस व्यक्ति ने मन्त्र आदि सिद्ध करना हो और वह दूसरों के आक्रमण से भी सुरक्षित रहना चाहता हो, तो उसको चाहिए कि पहले गायत्री मन्त्र पढ़कर एक रेखा खींच ले और उस रेखा के अन्दर बैठकर जप करे तब उसे किसी तरह के भूत आदि का भय न रहेगा।

# 11

# देवी देवता सिद्धि

गुरुं श्रीगायत्रीं गजवदनमानन्दसदनं
कपीशं रुद्रांशं समुदितदिनेशाभसदृशम् ।
प्रणम्य स्वान्तेऽहं सकलजनप्रीत्यै हनुमतः
प्रकुर्वे मन्त्राढ्यां सरलमनुगां पद्धतिमिमाम् ।।

तत्राऽऽदौ साधको ब्राह्मे मुहूर्ते शयनादुत्थाय मानसिकस्नानं कुर्यात् ।

अपने गुरु, श्री गायत्री, आनन्दभवन श्रीगणपति, उदय होते हुए सूर्य की आभा के समान विशुद्ध रक्त वर्ण वाले श्री हनुमान जी को हृदय में प्रणाम करके मैं सब लोगों के कल्याणार्थ, पटल के अनुसार मन्त्रपूर्वक हनुमन्त पूजा पद्धति का निर्माण कर रहा हूं ।। १ ।।

साधक सर्वप्रथम ब्रह्ममुहूर्त में शयन से उठकर मानस में धारण किये हुए, शान्त, दिव्य वस्त्रों से सुशोभित, उत्तम गंधों से युक्त वामांग में विराजमान अपनी शक्ति को धारण किये हुए, मन्द मन्द स्मित वाले अपने गुरु का ध्यान करे, फिर आवाहनपूर्वक पंचोपचार से पूजन करे । पश्चात्—

ततः गुरूपदिष्टमार्गेण पादुकां गुरुत्रयमन्त्रांश्च दशधा त्रिधा च जपित्वा नमेत्

नमोऽस्तु गुरवे तस्मै स्वेष्टदेवस्वरूपिणे ।
यस्य वाक् सकलं हन्ति विषं संसारसंज्ञकम् ।। १ ।।
गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णु गुरुर्देवो महेश्वरः ।
गुरुर्देवः परं ब्रह्म तस्मै श्रीगुरवे नमः ।।२।।

अखण्ड-मण्डलाकारं व्याप्तं येन चराऽचरम् ।
तत्पदं दर्शितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥ ३ ॥
अज्ञान-तिमिरान्धस्य ज्ञानाऽञ्जन-शलाकया ।
चक्षुरुन्मीलितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥ ४ ॥

गुरु के उपदेशानुसार पादुका तथा गुरु के तीन मन्त्रों को दस बार, फिर तीन बार जप करके, निम्नलिखित श्लोकों से उनकी प्रार्थना करे—

अपनी इष्ट देवता स्वरूप हम उन गुरु को नमस्कार करते हैं जिनके दिए हुए उपदेशात्मक वाक्य संसार के समस्त विषयों का विनाश करते हैं।

गुरु ही ब्रह्मा है, गुरु ही विष्णु है, गुरु ही महेश्वर है तथा गुरु ही परब्रह्म है। उस गुरु को नमस्कार करता हूं।

जिसने ज्ञानांजनशलाका से अज्ञानरूपी अंधकार से अंधी आंखों में दिव्य दृष्टि प्रदान की उस श्रीगुरु को मैं नमस्कार करता हूं।

एभिः श्लोकैः प्रणम्य पुनः स्तुवति—
नमस्ते नाथ ! भगवन् ! शिवाय गुरुरूपिणे ।
विद्यावतारसंसिद्ध्यै स्वीकृताऽनेकविग्रह ॥ १ ॥
नवाय नवरूपाय परमार्थैकरूपिणे ।
सर्वाज्ञानतमोभेदभानवे चिद्घनाय ते ॥ २
स्वतन्त्रतायै भक्तानां भव्यानां भव्यरूपिणे
विवेकिनां विवेकाय विमर्शाय विमर्शिणाम् ।
प्रकाशिनां प्रकाशाय ज्ञानिनां ध्यानरूपिणे ॥ ३ ॥
इन श्लोकों से प्रणाम करे। फिर स्तुति करे—

हे नाथ ! हे भगवन् ! आपको नमस्कार है। आप गुरु के रूप में साक्षात् शिव हो। हे प्रभो ! आप विद्या के अवतार हो तथा सिद्धि के लिए आप अनेक स्वरूप धारण करते हो।

आप सदैव नूतन तथा नूतन रूप वाले हो, मुक्ति के तो मानो आप स्वरूप ही हो। सम्पूर्ण अज्ञान रूपी अंधकार को नष्ट करने के लिये आप सूर्य स्वरूप हो। आप साक्षात् चिद्घन हो।

आप स्वतन्त्र हैं, आपने संसारी प्राणियों पर दया करके शरीर धारण किया है। आप साक्षात् शिव हैं। आप भक्तों के परतन्त्र हैं और भव्यों में भव्य स्वरूप हैं।

आप विवेकियों में विवेक हैं और विचारशीलों में विचार हैं। प्रकाश करने वालों में प्रकाश हैं, तथा ज्ञानियों में ज्ञान हैं।

पुरस्तात् पार्श्वयोः पृष्ठे नमस्कुर्यादुपर्यधः।
सदा मच्चित्तभावेन विधेहि भवदासनम्।
त्वत्प्रसादादहं देव! कृतकृत्योस्मि सर्वतः।
मायामृत्युमहापाशाद् विमुक्तोऽस्मि शिवोऽस्म्यहम्॥
प्रातः प्रभृति सायान्तं सायादि-प्रातरन्ततः।
यत्करोमि जगन्नाथ! तदस्तु तव पूजनम्॥

इति क्षमाप्य ध्यायेत्—
मूलादि-ब्रह्मरन्ध्रान्तं सर्वतेजोमयीं पराम्।
कोटिसूर्य-प्रतीकाशां चन्द्रकोटिसुशीतलाम्॥

मैं अपने आगे-पीछे, पार्श्व-पृष्ठ, ऊपर-नीचे विराजमान आपको नमस्कार करता हूं। हे प्रभो! मेरे चित्त की भावना के अनुसार आप आसन ग्रहण करें॥

हे प्रभो! आपकी प्रसन्नता से मैं सफल मनोरथ हूं। तथा आपके प्रसाद से माया-मृत्यु के महापाश से विमुक्त हूं तथा साक्षात् शिवस्वरूप हूं॥

प्रातःकाल से सायंकाल तक तथा सायंकाल से प्रातःकाल तक हे जगन्नाथ! मैं जो भी कार्य करता हूं उसमें आपकी पूजा हो॥

इस प्रकार गुरु से क्षमा प्रार्थना कर, कुण्डलिनी का ध्यान करे, कुण्डलिनी का स्वरूप इस प्रकार है—

नाभिमूल से आरम्भ कर ब्रह्मरन्ध्र पर्यन्त, करोड़ों सूर्य के समान दिव्य तेज रूप तथा करोड़ों चन्द्रमा के समान सुशीतल होते हुए सूर्य के समान है॥

उद्यद्हिमकरधौतां यावच्छ्वासनासीनाम् ।।

इति ध्यात्वा तत्प्रभापटलव्याप्तं स्वदेहं विचिन्त्य, वक्ष्यमाणमूलमन्त्र-रूपादिकं करं षडङ्गं कृत्य ध्यात्वा, मानसोपचारैः सम्पूज्य मुद्राः प्रदर्श्य, विसृजेत् । ततः स्वगुरु-देवताऽऽत्मना तदैक्यं विभाव्य, देवं स्तुत्वा,

प्रातः प्रभृति सायान्ते सायादि प्रातरन्ततः ।।

इति निजकृत्यं समापयेत्

अथ सहजसिद्धं गुरूपदेशेन ज्ञात-जपाजप कुर्यात् । इसके उपरान्त

तेजस्विनी, साक्षात् परस्वरूपा कुण्डलिनी का ध्यान दृढ़ आसन से प्रत्येक श्वास में करे ।

इस प्रकार ध्यान कर कुण्डलिनी के तेज से मेरा शरीर व्याप्त है, ऐसी भावना कर आगे कहे जाने वाले मन्त्र से ऋष्यादि कर न्यास तथा अष्टांगन्यास कर ध्यान करे । फिर, मानसोपचार से कुण्डलिनी का पूजन कर, मुद्रा प्रदर्शित करे और मूल मन्त्र का दस हजार बार जप करे ।

फिर अपने गुरु तथा इष्ट देवता में एकता की भावना कर इष्ट देवता की स्तुति करे ।

स्तुति का स्वरूप इस प्रकार है ।

"हे प्रभो ! प्रातःकाल से सायंकालपर्यन्त तथा सायंकाल से प्रातःकाल पर्यन्त मैं जो भी कृत्य करता हूं उससे आपकी पूजा हो ।"

ऐसा कहकर अपना कृत्य भगवान को समर्पण करे । फिर गुरु के द्वारा उपदिष्ट सहज सिद्ध अजपाजप करे। उसका प्रकार अथवा विनियोग यह है—

ओं अस्य श्री अजपा-मन्त्रस्य हंस ऋषिः अव्यक्ता गायत्री छन्दः हंसो देवता, हं बीजम् सः शक्तिः सोऽहं कीलकं मोक्षार्थे जपे विनियोगः ।

ऋष्यादिकं कृत्वा हंसीं सूर्यात्मने अङ्गुष्ठाभ्यां नमः ।

हंसीं सोमात्मने तर्जनीभ्यां स्वाहा ।। हंसीं निरञ्जनात्मने अनामिकाभ्यां

हुम् । हंसीं अनन्तात्मने करतलकरपृष्ठाभ्यां फट् । एवं हृदयादिषु विन्यस्य, ओं भूर्भुवः स्वरोम् इति दिग्बन्धनं कृत्वा ध्यायेत् ।

विनियोग—इस अजपाजप रूप मन्त्र का "हंस" ऋषि है, अव्यक्त गायत्री छन्द है, "हंस" देवता है, "हं" बीज है, 'सः' शक्ति तथा "सोऽहं" कीलक है, मैं मोक्ष की इच्छा से इसका जप करता हूं । पश्चात् ऋष्यादिक न्यास करे । "हंसीं सोमात्मने अगुष्ठाभ्यां नमः" इस मन्त्र से दोनों अंगूठों का "हंसीं सोमात्मने तर्जनीभ्यां स्वाहा" इस मन्त्र से दोनों तर्जनियों का "हं खूं निरञ्जनात्मने अनामिकाभ्यां हुम्", इस मन्त्र से दोनों अनामिकाओं का हंसीं अव्यक्तात्मने कनिष्ठिकाभ्यां वौषट्" इस मन्त्र से दोनों कनिष्ठिकाओं का तथा हंसः अनात्मने करतलकरपृष्ठाभ्यां फट् इस मन्त्र से दोनों करतल तथा करपृष्ठों का स्पर्श करे । इसी प्रकार पूर्वोक्त मन्त्रों से क्रमशः हृदय, सिर, दोनों बाहु, दोनों नेत्र "अस्त्राय फट्" से चारों ओर थपोड़ी बजाता हुआ "ओं भूर्भुवः स्वरोम्, से अपने चारों ओर की रक्षा के लिए पीली सरसों का विकरण करता हुआ नीचे लिखे मन्त्रों से ध्यान करे ।

अग्नीषोमगुरुद्वयप्रणवकं विन्दुत्रिनेत्रोज्ज्वलं
भास्वद्रूपमुखं शिवाङ्घ्रियुगलं पार्श्वस्थसूर्यानिलम् ।
उद्यद्भास्करकोटि-कोटसदृश हंसं जगद्व्यापिनं
शब्दब्रह्ममयं हृदम्बुजपटे नीडे सदा संहरेत् ।।

इस प्रकार ध्यान करके

"ओं हं हंसः सोऽहं स्वाहा" "हंसहंसाय विद्महे सोऽहं हंसाय धीमहि । तन्नो हंसः प्रचोदयात्" इस मन्त्र का "ओं ह्रीं हंसः सोऽहं स्वाहा" इस आत्मा के आठ अक्षरों का तथा "हंसहंसाय" इत्यादि गायत्री का यथाशक्ति जप करके पूर्व दिन के जपाजप का निवेदन करे ।

फिर पूर्व दिन के समान प्रातःकाल सूर्योदय से लेकर सूर्यास्त तक श्वासोच्छ्वासरूप से श्वासोच्छ्वासरूपेणास पादाधिकमेकविंशत्सहस्रकं जपन् तत्तद्देवताभ्यो निवेदयिष्ये ।" इति सङ्कल्पं समर्पयेत् ।

व-श-ष-स दलयुक्ते सम्यगाधारपद्मे
तरुणमरुणवर्णं वारुणास्यं दिनेशम् ।
अभय- वरदहस्तं चारुपाशाङ्कुशाढ्यं
करयुगलमनन्यं चिन्तयेद् विघ्नराजम् ॥ १ ॥

इति ध्यात्वा,

सम्पूज्य वं नमः हंसः सोऽहं, शं नमः हंसः सोऽहं, षं नमः हंसः सोऽहं, सं नमः हंसः सोऽहं, पूर्वदिनकृतमजपाजपमाधारपटलस्थितगणपतयेऽहं

इति समर्प्य

२१६०० जप का तद् तद् देवता को निवेदन करने का संकल्प कर, उस दिन के कुल २१६०० श्वास रूप मन्त्र का निवेदन करे।

आधार पद्म के "व श ष स" रूप दल पर अत्यन्त रक्त वर्ण वाले हाथी के समान मुख वाले, दो नेत्र वाले अभय तथा वर रूप में दोनों हाथों में सुन्दर पाश तथा अंकुश को धारण करने वाले विघ्नराज गणेश का ध्यान करे॥ १ ॥

इस प्रकार गणेश का ध्यान करके मानसोपचार से विघ्नराज गणेश का पूजन करे। "वं नमः हंसः सोऽहं वं नमः हंसः सोऽहं" इस प्रकार दिन के पूर्व भाग में किये हुए अजपाजप को आधार पटल में स्थित गणपति को निवेदन करता हूं। ऐसा कहकर निवेदन करे। तदनन्तर

ब भ-म-य-र-ल संज्ञैरक्षरैर्दीप्तिपद्मे
सरुचिरतरवेषं चिन्तयेत् पद्मयोनिम् ।
अभयवरदहस्तं चारु रम्याऽक्षमाला-
विकासितकरपद्मं सृष्टिकृद्विश्वमूर्तिम् ॥ २ ॥

इस प्रकार अपने हृदय स्थान पर ब्रह्मा का ध्यान कर मानसोपचार से उनका पूजन करे "बं नमः हंसः सोऽहं" से लेकर "लं नमः हंसः सोऽहं" तक दिन के पूर्व भाग में छह हजार (६०००) अजपा का जप करे। फिर 'स्वाधिष्ठान स्थित ब्रह्मणेऽहं षट्सहस्रम् अजपाजपं निवेदयामि, कहकर जप का निवेदन करे—

"ड" अक्षर से आरम्भ कर "फ" अक्षर पर्यन्त दलों से निर्मित पटल पर बैठे हुए श्री हरि का ध्यान करे, जिनका शरीर सूर्य के समान देदीप्यमान हो रहा है, जो अज शरीर पुरुष तथा नारायण रूप से विख्यात हैं, जो लक्ष्मी से युक्त हैं, तथा जिनके हाथ में शंख, चक्र, गदा है।

हस्ताम्भोजगदादिशङ्खममलं पीताम्बरं कौस्तुभ-
ग्रैवेयाङ्गद-लाट- नूपुरयुतं नाभौ मुदा चिन्तयेत् ।। ३ ।।

इति नाभौ विष्णुं ध्यात्वा, हंसं मानसोपचारैः सम्पूज्य "ढं नमः हंसः सोऽहं, ढं नमः हंसः सोऽहं" इत्यादि "फं नमः सोऽहम्" इत्यन्तं पूर्वदिनकृत-षट्सहस्रमजपाजपं मणिपूरस्थविष्णवेऽहं निवेदयामि इति समर्प्य ।

वागोष्ठान्तगतैः प्रकल्पितदले पद्मे निविष्टं शिवम्
एकं नामकमण्डलप्ररुचिरं त्र्यक्षं कपर्दोज्ज्वलम् ।
शान्तं टङ्कामृगमदयुतैर्युक्तं करैः सर्वतः
ग्रैवेयाऽङ्गदहारनूपुरयुतं चर्माम्बरं चिन्तयेत् ॥ ४ ॥

जिनके हाथ में कमल, गदा, शंख विराज रहे हैं, जो शुद्ध पीताम्बर कौस्तुभ ग्रैवेय भुजापट, हार तथा नूपर को धारण किये हुए हैं, इस प्रकार के स्वरूप वाले भगवान् विष्णु को नाभि स्थान में ध्यान करना चाहिये ॥ ३ ॥

इस प्रकार नाभि-स्थान से विष्णु का ध्यान करके मानसोपचार से उनकी पूजा करे। फिर "डं नमः हंसः सोऽहं" इत्यादि क्रम से "फं नमः हंसः सोऽहम्" पर्यन्त दिन के पूर्व भाग में किये गये छः हजार (६०००) अजपाजप को "मणिपूरस्थविष्णवेऽहं निवेदयामि" कहकर विष्णु को निवेदन करे। फिर "क" से लेकर "ठ" तक के अक्षर रूप दलों से बने हुए कमल दल पर बैठे हुए शिव का ध्यान करे जो शरत् पूर्ण चन्द्रमा की कान्ति के समान देदीप्यमान हैं, जिनके तीन नेत्र हैं, जो जटाजूट से सुशोभित हैं, जिनका स्वरूप अतिशान्त है, जो हाथों में टंक, मृगमद तथा अभयमुद्रा को धारण किये हुए हैं। इस प्रकार शिव स्वरूप का हृदयस्थान में ध्यान करे।

इति हृदि शिवं ध्यात्वा मानसोपचारैः सम्पूज्य "कं नमः हंसः सोऽहम्" इत्यन्तमुच्चार्य पूर्वदिनकृत-षट्सहस्र मजपाजपमनाहतस्थितशम्भवेऽहं निवेदयामि इति समर्प्य

प्रत्यङ्गानुनिविष्टमङ्गरहितं व्याप्तं जगत्कारणं
सूक्ष्मात्सूक्ष्मतरं गुणाऽगुणमयं वैराग्यसम्मिश्रितम् ।
साक्षात्षोडशवर्णपत्रकमले जीवं पर चिन्तयेत् ॥ ५ ॥
इति कण्ठे जीवं ध्यात्वा, मानसोपचारैः सम्पूज्य "अं नमः हंसः
सोऽहम्," इत्यादि "अः नमः हंसः सोऽहम्," इत्युक्त्वा ॥ ४ ॥

पश्चात्, मानसोपचार से उनका पूजन करे, फिर "कं नमः हंसः सोऽहम्" से आरम्भ कर "ठं नमः हंसः सोऽहं" पर्यन्त अक्षरों के द्वारा पूर्व दिन में किये गये ६००० संख्यक अजपाजप को 'अनाहतस्थितशम्भवेऽहं निवेदयामि" कहकर समर्पित करे । तदनन्तर ।

"अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ऋ, ॠ, लृ लॄ ए ऐ ओ, औ, अं, अः इन षोडश वर्ण रूप दलों से बने हुए कमल पर निराकार रूप से विराजमान जगत् में व्याप्त हो कर भी जगत् के कारण स्वरूप, सूक्ष्म से भी सूक्ष्मतम, वैराग्य मिश्रित सगुण तथा निर्गुण स्वरूप मूर्त एवं अमूर्तस्वरूप, स्वच्छ ज्योति से जगमगाते हुए जीव का ध्यान करना चाहिये ।

इस प्रकार कण्ठ-स्थान पर जीव का ध्यान करता हुआ "अं नमः हंसः सोऽहम्" से आरम्भ कर "अः नमः"

पूर्वदिनकृत-सहस्रमजपाजपं विशुद्धस्थितिजीवायाऽहं निवेदयामि इति पठित्वा, समर्पयेत् ।

हक्षाभ्या परिक्लृप्त-पत्ररचिते पद्मं जगत्कारणं
विश्वोत्तीर्णमनेक-देहनिलयं विद्युद्विलासं पदम् ।
तत्तद्योग्यतया स्वदेशिकतनुं सम्प्राप्तरूपं परं
प्रत्यक्षरविग्रहगुरुपदं ध्यायेत् परं दैवतम् ॥ ६ ॥

इति भ्रूमध्ये श्रीगुरुपदं ध्यात्वा, मानसोपचारैः सम्पूज्य नमः हंसः सोऽहं क्षं नमः हंसः सोऽहम् पूर्वदिनकृत-सहस्रमजपाजपमाज्ञाचक्रस्थगुरवेऽह निवेदयामि इति समर्प्य ।

हंसः सोऽहं पर्यन्त अक्षरों से किये गये एवं पूर्व दिन कृत १००० संख्याक अजपाजप को "विश्वस्थित- जीवायाऽहं निवेदयामि" कह कर जीव स्वरूप परमात्मा को निवेदित करे । तदनन्तर—

"ह" से लेकर "क्ष" पर्यन्त अक्षर-रूप दलों से बने हुए कमल पर विराजमान परब्रह्मस्वरूप गुरु का ध्यान करे, जिनका विग्रह प्रत्यक्ष अक्षर स्वरूप है, तथा जो अनेक शरीरों से जगत् में व्याप्त हैं, जिनके शरीर की कान्ति विद्युत् के समान जगमगा रही है, मन्त्र की तत्तद् योग्यता से जो साक्षात् परमेश्वर स्वरूप हैं ।। ६ ।।

इस प्रकार भ्रू के मध्य श्रीगुरु का ध्यान करे और मानसोपचार से पूजन कर, "हं नमः हंसः सोऽहं सः" "क्षं नमः हंसः सोऽहं" पर्यन्त अक्षरों से किये हुए अजपाजप को 'आज्ञाचक्रस्थगुरवेऽहं निवेदयामि" कहकर निवेदन करे । तदनन्तर

विश्वस्यादिमनादिमेककमलं नित्यं परं निष्कलं
नित्योद्बुद्धप्रशस्तनैकयुतिभिः संवित्स्फुरद्देहिनम् ।
स्मृत्वाऽऽत्मानमनेक-विश्वनिलयं स्वच्छं जगत्सर्वतः ।

इति ब्रह्मरन्ध्रे परमात्मानं ध्यात्वा मानसोपचारैः सम्पूज्य 'अं नमः हंसः सोऽहम्" इत्यादि 'क्षं नमः हंसः सोऽहम्" इत्यंतम् आदाक्षिण्येन विन्यस्य "पूर्वदिन-कृतसहस्रमजपाजपं ब्रह्मरन्ध्रस्थितपरमात्मनेऽहं निवेदयामि" इति समर्प्य ध्यायेत् —

हंसो गणेशो विधिरेव हंसो
हंसो हरिर्हंसमयश्च शम्भुः ।
हंसो हि जातो गुरुदेवहंसो
हंसो ममाऽऽत्मा परमात्महंसः ।।

फिर सहस्रदल के कमल पर प्रणव से युक्त आत्मा का ध्यान करे, जो विश्व का आदि किन्तु स्वयं अनादि है, जो एक स्वच्छ नित्य मायारहित है।

जो जाग्रत, स्वप्न तथा सुषुप्ति से परे है, तुरीयावस्था में विद्यमान है, जो नित्यानन्द स्वरूप मुनियों के जानने के योग्य तथा अन्तःकरण में स्फुरित हो रहा है, जो जगत् में बाहर और भीतर विराजमान है ॥

इस प्रकार ब्रह्मरन्ध्र में परमात्मा का ध्यान करके मानसोपचार से उनका पूजन करे।

“ओं नमः हंसः सोऽहं” पर्यन्त तक किये गये जप को दायें से न्यास कर दिन के पूर्व भाग में—

“ब्रह्मरन्ध्रस्थितपरमात्मनेऽहं निवेदयामि” कहकर समर्पित करे। फिर निम्न प्रकार से ध्यान करे---

गणेश हंस है, ब्रह्मा हंस है, श्रीहरि हंस है, शम्भु हंस है, जाति भी हंस है, गुरु भी हंस है, यह हमारी आत्मा भी हंस है ॥

देहो देवालयः प्रोक्तः जीवो नाम सदाशिवः ।

त्यजेदज्ञाननिर्माल्यं सोऽहंभावेन पूजयेत् ॥

इति ध्यात्वा जीवात्मपरमात्मनोरैक्यं विभाव्य, सङ्कल्पं कुर्यात्। ओं अद्य सूर्योदयादारभ्य श्वः सूर्योदयपर्यन्तं जाग्रत्स्वप्नसुषुप्तिषु नासापुटनिःश्वासोच्छ्वासाभ्यां सोऽहंरूपाभ्यां षट्शतोत्तरमेकविंशसहस्रसंख्याऽजपागायत्रीमन्त्र जपमहं करिष्ये इति संकल्प्य देवं प्रार्थयेत।

त्रैलोक्यचैतन्य आदिदेव

कपीश शम्भो! भवदाज्ञयैव।

प्रातः समुत्थाय तव प्रियार्थं

संसारयात्रामनुवर्तयिष्ये ॥

यह शरीर मन्दिर है तथा इसमें निवास करने वाला जीव सदाशिव स्वरूप है। इसलिए इनकी पूजा में अज्ञान स्वरूप निर्माल्य का मैं त्याग करता हूँ। केवल “सोऽहं” भावना से पूजा करनी चाहिए ॥

इस प्रकार ध्यान करके जीवात्मा तथा परमात्मा की एकता का ध्यान करता हुआ नीचे लिखा हुआ संकल्प करे। देशकाल का संकीर्तन करे। आज के सूर्योदय से आरम्भ करके कल सूर्योदय पर्यन्त जाग्रत स्वप्न सुषुप्ति अवस्था में नासापुट के श्वास तथा उच्छ्वास से निकले हुए सोऽहं रूप मन्त्र का २१६०० संख्या में अजपाजप गायत्री का जप करूँगा इस प्रकार संकल्प कर निर्विघ्नता के लिए देवता की प्रार्थना करे।

हे त्रैलोक्यचैतन्यमय ! हे आदिदेव ! हे कपीश ! हे शम्भो ! आपकी आज्ञा से प्रातःकाल उठकर संसार यात्रा के लिये कार्य रहा हूं ॥१०॥

अहं देवो न चाऽन्योऽस्मि ब्रह्मैवाऽहं न शोकभाक् ।
सच्चिदानन्दरूपोऽहमात्मानमिति भावयेत् ॥११॥
संसारयात्रामनुवर्तमानं त्वदाज्ञया श्रीहनुमन्महेश ।
स्पर्द्धातिरस्कारकलिप्रमादभयानि मा माऽभिभवन्तु तात ॥१२॥
जानामि धर्मं न च मे प्रवृत्तिर्जानाम्यधर्मं न च मे निवृत्तिः ।
त्वया जगत्प्राणहृदि स्थितेन यथा नियुक्तोऽस्मि तथा करोमि ॥१३॥
इति देवं प्रार्थ्य बहिर्गमनार्थं महीं ध्यायेत् ।
समुद्रकाञ्चीसम्भूषे पर्वतस्तनमण्डले ।
विष्णुपत्नि ! नमस्तुभ्यं पादस्पर्शं क्षमस्व मे ॥१४॥

मैं ही देव हूं और कुछ दूसरा नहीं हूं। मैं ही परब्रह्म हूं। मुझे किसी प्रकार का शोक नहीं है। मैं ही सच्चिदानन्द स्वरूप हूं। इस प्रकार ध्यान करे ॥१५॥ हे हनुमान् ! हे महेश ! संसार में अपने निर्वाह के लिए काम करने वाले मुझ को, आपकी आज्ञा से स्पर्धा, तिरस्कार, कलह, प्रमाद तथा भय के द्वारा कोई अनादर प्राप्त न हो ॥१५॥

मैं धर्म को जानता हूँ, पर मेरी उसमें प्रवृत्ति नहीं है, मैं पाप को जानता हूँ पर उससे अब मेरा छुटकारा नहीं हो पाता। अतः हे जगत्प्राण ! मेरे हृदय में बैठ कर आप जैसी आज्ञा देते हैं, वैसा ही कर रहा हूँ ॥१६॥

इसी प्रकार देवता की प्रार्थना कर बाहर जाने के लिए पृथ्वी की प्रार्थना करे। आप समुद्ररूप मेखला तथा पर्वतरूप स्तनमण्डल से विराजमान है। विष्णु पत्नि ! मैं तुम्हें नमस्कार करता हूं। तुम मेरे द्वारा किये गये चरण स्पर्श को क्षमा करो ॥१४॥

इति प्रार्थ्य "ऐं" इत्युत्थाय करे जलपात्रमादाय, नगराद् बहिः शौचादिकं कर्तुं त्रिवारं, देवं च स्मरन् गच्छेत् ॥

इति प्रातःकृत्यं समाप्तम् ॥

तत्र गत्वा जलपात्रं स्वनैर्ऋत्ये संस्थाप्य भूतसङ्घान् प्रार्थयेत्—

गच्छन्तु पितरो देवा ऋषयो यक्षराक्षसाः ।

भूतप्रेतपिशाचाद्याः करिष्ये मलमोचनम् ॥१॥

इति प्रार्थ्य "ल" धृति—

प्रादेशमात्रं भूतलं सम्मृज्य दक्षिणकर्णोपवीती वसनवेष्टितमस्तको दिवा प्राङ्मुखो वोदङ्मुखो रात्री च दक्षिणदिङ्मुखो मौनी तत्रोपविश्य "क्रो" इतिमध्यातर्जनीभ्यां

ऐसी प्रार्थना कर "ऐं" इस मन्त्र का उच्चारण कर जलपात्र लेकर गांव से बाहर, शौच करने के लिये, तीन बार अपनी इष्ट देवता का स्मरण करते हुए जाये ।

इस प्रकार प्रातःकाल का कृत्य समाप्त ।

शौच के लिये नगर से बाहर अकृष्ट भूमि में जाकर नैर्ऋत्य दिशा में जल को रखकर भूत संघों की प्रार्थना करे ।

पितर, देवता, ऋषि, यक्ष, राक्षस, भूत, प्रेत आदि इस स्थान से दूर चले जायें, क्योंकि मैं यहाँ मलमोचन करूंगा ॥१॥

इस प्रकार प्रार्थना कर 'ल' इस मन्त्र को पढ़कर प्रादेशमात्र भूमि को स्वच्छ करे । दाहिने कान पर जनेऊ को चढ़ाये । वस्त्र से अपने शरीर को ढककर दिन में पूर्वमुख होकर अथवा उत्तराभिमुख होकर, रात्रि में दक्षिणाभिमुख मौन होकर शौच के लिये बैठे ।

क्रीं इति लिंगं धृत्वा ओं ह्लीं कपालिन्यै नमः इति मूत्रं विसृज्य ओं ह्लीं रक्तचामुण्डायै नमः इति मलं विसृजेत् ।

वं इति जलेन बहुमृदा च लिङ्गगुदे

प्रक्षाल्य "ऐं क्लीं श्रीं'

इति करौ पादौ च प्रक्षाल्य ह्रीं क्लीं ह्रीं इति पुनः करौ प्रक्षाल्य दन्तधावनं कुर्यात् ।

## दन्त धावन विधि

चम्पाऽऽम्र-जम्बू-अपामार्गाणामेकतमं वृक्षं प्रार्थयेत्।
आयुर्बलं यशो वर्चः प्रजाः पशून् वसूनि च।
श्रियं प्रज्ञां च मेधां च त्वन्नो देहि वनस्पते॥

इति प्रार्थ्य अष्टौ दश द्वादशाङ्गुलं वा विहित वृक्षशास्त्रोक्तदन्तकाष्ठं गृहीत्वा, "क्लीं" कामदेवाय सर्वजनप्रियाय नमः।

इस मन्त्र से मध्यम तर्जनी उंगलियों के द्वारा लिंग को पकड़कर "ओं कपालिन्यै नमः" इस मन्त्र से मूत्र का तथा ओं रक्तचामुण्डायै नमः इस मन्त्र से जल तथा मिट्टी के द्वारा गन्धक्षय पर्यन्त लिंग और गुदा का प्रक्षालन करे। फिर "ऐं क्लीं श्रीं" इस मन्त्र से दोनों हाथों और पैरों का तथा "ह्रीं क्लीं ह्रीं" इस मन्त्र से पुनः हाथ का प्रक्षालन करे और दांतुन के लिये चम्पा, आम, जामुन तथा अपामार्ग में से किसी वृक्ष की प्रार्थना करे

"हे वनस्पते! आप मुझे आयु, बल, यश, तेज, संतति, पशु, धन, धान्य, श्री, मेधा तथा प्रज्ञा प्रदान करें॥

इस प्रकार प्रार्थना कर आठ दस या बारह उंगल की दांतुन के लिये शास्त्र में विहित वृक्ष की शाखा से दांतुन काट ले। फिर "क्लीं" कामदेवाय सर्वजनप्रियाय नमः।

दशनैः संशोध्य "क्लीं" इति जिह्वामुल्लिख्य दन्तकाष्ठं प्रक्षालयेत्। ततः करौ प्रक्षाल्य देवं स्मरन् मुखं प्रक्षालयेत्। इति दन्तधावन-विधिः।

ततो गुरुमन्त्रं स्मरन् योगमन्दिरे सम्मार्जनादिकं कृत्वा मंगलारार्तिकं विधाय, निर्माल्यमस्तार्थं देवगुणकर्मादिकं स्मरन् स्नातुं नदीं गच्छेत्। तत्र गत्वा "ॐ" इति वारि प्रोक्ष्य स्नानोपस्करं संस्थाप्य, तर्जन्यां स्वर्णरजत-निर्मितां मुद्रिकां कुशमयीं वा धृत्वा गंगेशं च नत्वा अन्तःस्नानं कुर्यात्। शिरसि सहस्रदल, कमल, कर्णिकायां विराजमानं कोटिसूर्यप्रतीकाशं निजविविधभूषण-विभूषितविग्रहं वराऽभयकराऽम्बुजं श्रीगुरुं ध्यायेत्॥

इस मन्त्र से दान्तों को शुद्ध करे। पश्चात् क्लीं इस मन्त्र से जिह्वा

को साफ कर दन्तुअन के छिलकों को धोकर शुद्ध स्थान में फेंक दें। तदनन्तर हाथ धोकर इष्ट देवता का स्मरण करता हुआ मुख का प्रक्षालन करे।

दन्तधावनविधि समाप्त।

### स्नानविधि

तत्पश्चात् श्री हनुमान जी का स्मरण करता हुआ यज्ञ भूमि को लीपे और मंगल आरती करे। फिर श्री हनुमान जी के ज्ञान आदि गुण तथा अतुलित बलधाम आदि पराक्रम का स्मरण करता हुआ स्नान के लिये नदी में जाये। वहां जाकर "फट्" इस मन्त्र से तट को शुद्ध करे और वहां पर स्नान की समस्त सामग्री धोती, कमण्डलु आदि को रखे और तर्जनी उंगली में सोने, चांदी अथवा कुशा की अंगूठी धारण करे एवं गणेश जी का स्मरण करके सर्वप्रथम मानसिक स्नान करे। सिर पर सहस्रदल कमल में करोड़ों सूर्यों के समान देदीप्यमान निज विविध आभूषणों से युक्त कर तथा अभयमुद्रा हाथों में धारण किये हुए श्री गुरु को स्मरण करे।

ध्यात्वा तच्चरणविगलिताऽमृत-धारया-ऽन्तर्गतं मलं प्रक्षाल्य, विशुद्धान्तः करणो बहिःस्नानं कुर्यात्। नाभिमात्रोदकं गत्वा पुरतो हस्तमात्रं तीर्थं कल्प्य आचम्य प्राणानायम्य।

"क्रों" इत्यङ्कुशमुद्रया तीर्थान्याकर्षयेत्।

ब्रह्माण्डोदरतीर्थानि करैः संस्पृष्टानि ते रवे।
तेन सत्येन सकलं तीर्थं देहि दिवाकर॥

गंगे च यमुने चैव गोदावरि सरस्वति।
नर्मदे सिन्धु कावेरि जलेऽस्मिन् सन्निधिं कुरु॥

उनके चरण से निकले हुए अमृत की धारा से अपने समस्त पापों को दूर करने की भावना से अन्तःकरण के पापों को दूर करके पश्चात् बाहरी स्नान करे। नाभिमात्र जल में जाकर अपने चारों ओर एक हाथ तीर्थ कल्पना करता हुआ आचमन करे। फिर प्राणायाम करे। "क्रों" इस मन्त्र से अंकुश मुद्रा को बनाकर तीर्थों का आह्वान करे।

हे रवे! इस ब्रह्माण्ड के भीतर रहने वाले समस्त तीर्थ तुम्हारी किरणों से

पुष्ट हैं। अतः हे दिवाकर ! इस सत्य से इस जल में समस्त तीर्थ मुझे प्रदान करो ॥

हे गंगे ! हे यमुने ! हे गोदावरि ! हे सरस्वति ! हे नर्मदे ! हे सिन्धो हे कावेरि ! इस जल में आपका सन्निधान हो ॥

आवाहयामि त्वां देवि ! स्नानार्थमत्र सुन्दरि ।

एहि गंगे ! नमस्तुभ्यं सर्वतीर्थसमन्विते ॥

इत्यावाह्य "व" इति तीर्थान् तज्जले संयोज्य, रव्यग्नीन्द्रमण्डलानि तत्र सञ्चिन्त्य "व" इति द्वादशधाऽभिमन्त्र्य धेनुमुद्रया मुद्रीकृत्य, मत्स्येनाच्छाद्य "हुं" इत्यवगुण्ठ्य चक्रेण संरक्ष्य "फट्" इति छोटिकया दशदिग्बंधनं कृत्वा मूलेनैकादशधाऽभिमन्त्र्य जलं नमेत् ।

हे समस्त तीर्थों से संयुक्त सुन्दरी गंगा देवी ! मैं तुम्हें नमस्कार करता हूं। इस जल में हम तुम्हारा आह्वान करते हैं ॥

इस प्रकार जल में तीर्थों का आह्वान करके "व" इस मन्त्र से उन तीर्थों को जल में मिलाये। सूर्य, अग्नि तथा चन्द्रमण्डल के तेज का ध्यान करता हूं। "व" इस मन्त्र से बारह बार जल अभिमन्त्रित करे। धेनुमुद्रा से अमृततुल्य बनाकर तथा मत्स्य "मुद्रा" को आच्छादित कर "हूं" इस मन्त्र से उसे अवगुण्ठित करके चक्रमुद्रा से उस जल की रक्षा करता हुआ "फट्" इस मन्त्र से छींटों द्वारा दस दिशाओं की रक्षा करे। फिर मूल मुद्रा से ग्यारह अथवा बारह बार जल को अभिमन्त्रित करके उसे प्रणाम करे।

ततो जलं पूर्वोक्तविधिना प्रक्षिप्य चतुष्कोणं वक्ष्यमाणं विचिन्त्य, बिन्दौ हनुमन्तं ध्यात्वा, षडङ्गमन्त्रैः पञ्चोपचारैः सम्पूज्य मूलेन कुम्भमुद्रया शिरसि तोयं त्रिः प्रक्षिप्य ओं स्वाहा इत्याचामेत्। ततः सप्तरन्ध्राणि संरुन्धयन् त्रिर्निमज्ज्य देवं मनसि स्मरन् "हिरण्यशृङ्गम्" इत्यादिवैदिकमन्त्रैस्तान्त्रिकमन्त्रैश्च स्वदेहमभिषिञ्चेद् यथा—

हिरण्यशृङ्गं वरुणं प्रपद्ये तीर्थं मे देहि याचितः ।

तदनन्तर जल में पूर्वोक्त कर्म से उसके चारों ओर हनूमत् मन्त्र का ध्यान करता हुआ, बिन्दु में हनुमान् का ध्यान करता हुआ, षडङ्ग मन्त्रों से पञ्चोपचार

द्वारा उस जल का पूजन करे। मूल मन्त्र से कुम्भ के द्वारा सिर पर तीन बार जल छिड़ककर "ग्रों ह्रीं स्वाहा" इस मन्त्र से उस जल द्वारा आचमन करे। पश्चात् शरीर के सात छिद्र—दो कान, दो नेत्र, दो नासिका पुट तथा मुख को धोता हुआ तीन बार जल में डुबकी लगाये। फिर इष्ट देवता श्री हनुमान् जी का स्मरण करता हुआ "हिरण्यशृङ्गम्" इत्यादि वैदिक तथा तान्त्रिक मन्त्रों से अपने शरीर पर जल छोड़े।

वह इस प्रकार है—

मैं हिरण्यशृङ्ग वरुण की शरण में हूं। मैं वरुण, मैं आप समस्त तीर्थों की याचना कर रहा हूं। आप मुझे समस्त तीर्थ प्रदान करें।

यन्मयाऽऽत्तं प्रसाधूनां पापेभ्यश्च प्रतिग्रहः ।।
यन्मया मनसा वाचा कर्मणा वाऽघः कृतम् ।
तन्म इन्द्रो वरुणो बृहस्पतिः सविता च पुनन्तु पुनः पुनः ।।
इयं मे गङ्गे यमुने सरस्वति शुतुद्रि स्तोमं सचता परुष्ण्या ।
असिक्न्या मरुद्वृधे वितस्तयाऽऽर्जीकीये शृणुह्या सुषोमया ।।
आधारा सर्वभूतानां विष्णोर्जाताश्च तेजसा
तद्रूपाश्च ततो जाता आपस्ताः प्रणमाम्यहम् ।।७।।
सिसृक्षोर्निखिलं विश्वं ग्रहः शुक्रं प्रजापतेः ।
मातरः सर्वभूतानामापो देव्यः पुनन्तु माम् ।।८।।
अलक्ष्मीमजरूपा या सर्वभूतेषु संस्थिता ।
क्षालयन्ति निजस्पर्शात्सर्वा देव्यः पुनन्तु माम् ।।

जो मैंने साधुजनों को दान किया है अथवा पापियों से प्रतिग्रह लिया है अथवा उनका मन वचन और कर्म से जो पाप किया है, मेरे उन पापों को इन्द्र, वरुण, बृहस्पति और सविता नष्ट कर पवित्र करें।।

जो समस्त प्राणियों का आधार है, तथा जिसकी उत्पत्ति अत्यन्त तेजस्वी श्री विष्णु से हुई है उस जल को मैं प्रणाम करता हूं।।

विश्व की सृष्टि करने वाले भगवान् प्रजापति का शुक्र जिसमें पड़ा है, तथा जो समस्त प्राणियों का पालन करने के कारण मातृस्वरूप है उस जल की अधिष्ठात्री देवी को मैं प्रणाम करता हूं।।

जो समस्त प्राणियों के भीतर रहने वाली मलरूप अलक्ष्मी का स्पर्श मात्र से ही विनाश कर उन्हें पवित्र करते हैं उस जल की अधिष्ठात्री देवी को मैं नमस्कार करता हूँ ।।६।।

यन्मे केशेषु दौर्भाग्यं सीमन्ते यच्च मूर्द्धनि ।
ललाटे कर्णयोरक्ष्णोरपस्तदघ्नन्तु वो नमः ।।
आयुरारोग्यमैश्वर्यमरिपक्षक्षयं सुखम् ।
सन्तोषः शान्तिरास्तिक्यं विद्या भवतु ते नमः ।।

एभिर्मन्त्रैर्जलेन चाऽभिषिच्य 'देवांस्तर्पयामि, ऋषींस्तर्पयामि, पितॄंस्तर्पयामि ।'' इति सन्तर्प्य वस्त्रं सम्पीड्य, क्षालयित्वा, तीरमागत्य भूतादिभ्योऽञ्जलित्रयं दद्यात् ।

असुरा भूतवेतालाः कूष्माण्डा ब्रह्मराक्षसाः ।
ते सर्वे तृप्तिमायान्तु मया दत्तेन वारिणा ।।

इति दत्वा मूलेन प्रोक्षिते धौते वाससी परिधायाऽऽचामेत इति स्नानविधिः ।

मेरे केशों के विन्यास स्थान शिर, ललाट, कान, तथा नेत्रों में जो पाप स्थित है, उसे हे जल की अधिष्ठातृ देवता नष्ट करो ।।

हे जल ! मैं तुम्हें नमस्कार करता हूं। आप मुझे आयु, आरोग्य, ऐश्वर्य, शत्रुपक्ष का नाश, सुख, सन्तोष, शान्ति, आस्तिक्य तथा विद्या प्रदान करें ।।

इन मन्त्रों से तथा मूल मन्त्र से "देवांस्तर्पयामि । ऋषींस्तर्पयामि, पितॄंस्तर्पयामि" इन मन्त्रों से देवता, ऋषि तथा पितरों का तर्पण करे। उसे धोकर तट प्रदेश में आकर भूत वेताल, कूष्माण्ड तथा ब्रह्मराक्षस मेरे दिये गये जल द्वारा तृप्त हों ।।

इस प्रकार मन्त्र को पढ़कर तीन अंजलि जल देकर मूल मन्त्र से धोती का प्रोक्षण कर धोती तथा अंगोछा धारण करे। फिर आचमन करे।

—: ० :—

# धार्मिक साहित्य

**श्रीमद् भगवद् गीता (भाषा)**

श्रीगीता जी का हिन्दी भाषा में बहुत ही सुन्दर सरल अनुवाद। प्रत्येक स्त्री, बच्चे, पुरुष के लिए बड़ी अच्छी और रोजाना पाठ करने के लिए उपयोगी है। मूल्य सादा जिल्द15/- रु०। कपड़ा जिल्द 20/- रु० उर्दू भाषा में भी प्राप्त है।

**श्री प्रेम सागर**

इस ग्रन्थ में भी श्री कृष्ण जी के चरित्र का आदि से लेकर अन्त तक वर्णन किया गया है : भगवान श्रीकृष्ण के बचपन की रोचक बातें, युवावस्था और उनके मरण तक की सब बातों का हाल है। इस ग्रन्थ में श्रीमद्भागवद् के दशम स्कन्ध का वर्णन है। मूल्य केवल 20 रुपये।

**महाभारत भाषा (अठारह पर्व)**

महाभारत की घटनाओं को कौन नहीं जानता। इस ग्रन्थ में महाभारत का सम्पूर्ण हाल सरल हिन्दी भाषा में दिया गया है। इसमें पांडवों का जन्म से लेकर उनके हिमालय में गलने तक का पूरा हाल है।
मूल्य केवल 70 रुपये।

**गोस्वामी तुलसीदासकृत रामायण (भाषा टीका सहित आठ काण्ड)**

इस ग्रन्थ में दोहे व चौपाइयों का ऐसा सरल अर्थ दिया गया है कि साधारण से साधारण पढ़ा-लिखा मनुष्य भी सुगमता से भगवान राम की कथा के तत्व को समझ सकेगा। इस ग्रन्थ का प्रत्येक हिन्दू परिवार में होना आवश्यक है। मजबूत जिल्द बड़ी 80 रुपये।

---

न्यू स्टैण्डर्ड पब्लिकेशन्स (G) 1813, चन्द्रावल रोड, दिल्ली-7

चाणक्य नीति

मध्य युग के महान राजनीतिज्ञ आचार्य चाणक्य का नाम कौन नहीं जानता ? अल्प शक्ति होते हुए भी उन्होंने किस प्रकार प्रबल शत्रु पर सफलता प्राप्त की, यह जानना आज के युग में अत्यन्त ही आवश्यक है।

"शठे शाठ्यं समाचरेत् की नीति के मूर्त रूप आचार्य चाणक्य की नीतियाँ मानना प्रत्येक शठ विरोधी का कर्त्तव्य है। मूल्य 5/- रुपये।

श्री वाल्मीकि रामायण भाषा

इस ग्रन्थ में मर्यादा पुरुषोत्तम भगवान श्रीराम की शिक्षाप्रद सम्पूर्ण कथा मोटे अक्षरों में सुन्दर छापी गई है। पुस्तक में अनेकों सुन्दर चित्र दिये गये हैं। आवरण चित्र अति सुन्दर हैं। जिस पर भी सजिल्द ग्रन्थ का मूल्य 80 रुपये ! डाक व्यय माफ

श्री राधेश्याम रामायण

हमने इस धर्म ग्रन्थ को मधुर गायन और सरल कविता में लिखकर प्रकाशित किया है। पढ़ने वाले का बिना पूरी रामायण पढ़े छोड़ने को जी नहीं चाहता। अनपढ़ और मूढ़ भी इसके अर्थ को बिना समझाये समझ लेते हैं। कथावाचक बाजे पर इसकी कथा सुनाकर मन मोह लेते हैं। मूल्य 30 रु०। छोटी 21 रु०

श्री दुर्गा सप्तशती भाषा (18 अध्याय)

यह पुस्तक दुर्गा का पाठ करने वाले भक्तजनों के लिए अत्यन्त उपयोगी है और इसमें वर्णित कथाओं का अर्थ सुन्दर और सरल भाषा में भली प्रकार खोला गया है जिससे संस्कृत से अनभिज्ञ भक्तजन भी पूरा-पूरा लाभ उठा सकते हैं। मूल्य 10 रुपये।

---

## सुखसागर श्रीमद (भागवत पुराण)

(बम्बई का मोटा टाईप पक्की जिल्द)

श्रीमद्भागवत गीता का सरल हिन्दी अनुवाद कर स्कन्ध सहित संपूर्ण जिसमें मुरली मनोहर श्रीकृष्ण भगवान का चरित्र व जीवन का वर्णन अनेक चित्रों सहित दिया गया है। रेगजीन की सुन्दर गोल्ड ठप्पे की जिल्द, अनेक रंगों की तस्वीर व अन्य चित्रों सहित है। कृपया अपनी प्रति आज ही मंगाने की कृपा करें। मुल्य 80। रुपये।

## हिन्दी कुरान शरीफ

संसार का बड़ा समूह जिसे ईश्वरी ग्रन्थ मानकर पूजता है वह कुरान शरीफ बना है ? अरबी अक्षरों को हिन्दी में लिखने का शुद्ध रास्ता आया है। मूल्य 20 रुपये डाक खर्च सहित।

यह 30 सिपारों में प्रकाशित हो गई है। केवल मुल (गुजरा) हिन्दी अक्षरों में प्रति सिपारा साथ में अक्षरों का चार्ट और पढ़ने की नियमावली दी हुई है। तत्काल आर्डर भेजकर अपनी प्रतियां मंगवा लें।

## बड़ा भक्ति सागर

इस किताब में ईश्वर प्रार्थना, हनुमान चालीसा, आरतियां, सर्वपुराण, वेदों का मन्त्र, भगवत विनय, कमल स्तोत्र, शिव चालीसा, दुर्गा चालीसा, बजरंग बाण, कीर्तन, हरिहर स्तोत्र, प्रातः व संध्या समय व भोजन तथा सोते समय की प्रार्थना, नित्य कर्म की पद्धति, दिन-चर्या, गीता का अठारहवां अध्याय, महात्म्य सहित, आदि बहुत सी धार्मिक बातें लिखी गई हैं। यह पुस्तक स्त्री पुरुषों व विद्यार्थियों सभी के लिए समान रूप से उपयोगी और सतसंगों में कथा करने के लिए विशेष उपयोगी है। मूल्य 15 रुपये डाक व्यय सहित।

## योगवशिष्ट—भाषा दो खंडों में

भक्ति, वैराग्य और वेदान्त का यह अनुपम ग्रन्थ है। विरक्त सज्जनों का तो मानो प्राण ही है। सरल भाषा में मोटे अक्षरों में छपे ग्रन्थ का मूल्य 100 रुपये प्रति है। सैट दो जिल्दों में है। डाक खर्च अलग।

---